### इडादि नाड़ीत्रयका स्वरूप

**मेरोर्बाह्य-प्रदेशे शशि-मिहिर-शिरे सव्य-दक्षे निषण्णे**
**मध्ये नाडी सुषुम्णा त्रितयगुणमयी चन्द्रसूर्याग्निरूपा ।**
**धूस्तूर-स्मेर-पुष्प-ग्रथिततम-वपुः कन्दमध्याच्छिरस्था**
**वज्राख्या मेढ्रदेशाच्छिरसि परिगता मध्यमेऽस्या ज्वलन्ती ॥ १ ॥**

---

ब्रह्मके साक्षात्कारके लिए आदि-कारण क्या है ? कहते हैं--षट्चक्रादिके क्रमसे घटित कर्म है । इसी कर्मके स्वरूपका निरूपण ग्रन्थकारने आगे किया है ॥ * ॥

मेरुदण्डके बाह्यप्रदेशमें वाम तथा दक्षिण भागमें क्रमशः इडा तथा पिङ्गला नामक दो नाडियाँ स्थित हैं । मेरुदण्डके मध्यरन्ध्रमें सुषुम्णा नामक नाड़ी स्थित है, जो कि सत्त्व, रज तथा तम—त्रिगुणमयी है और चन्द्र, सूर्य तथा अग्निके समान प्रकाशमान् है । खिले हुए धतूरेके पुष्पके समान शरीरवाली यह सुषुम्णा नाड़ी नाडियोंके उत्पत्तिस्थान कन्दके मध्यसे निकलकर मस्तकमें स्थित सहस्रदल पर्यन्त गयी है । इसके मध्यभागमें देदीप्यमान् वज्रा नामक एक अन्य नाड़ी लिङ्गमूलसे-निकलकर मस्तक पर्यन्त गयी है ।

**विमर्श**--नाड़ी तथा षट्चक्रके ज्ञानके बिना ब्रह्मप्राप्ति नहीं हो सकती है, अतः ग्रन्थकार सर्वप्रथम उपयुक्त नाडियोंका निरूपण कर रहे हैं—मानव शरीरमें बहत्तर हजार नाड़ियाँ विद्यमान हैं । उनमें तीन प्रसिद्ध नाडियाँ हैं; जैसे--( १ ) इडा, ( २ ) पिङ्गला तथा ( ३ ) सुषुम्णा । इनमें भी सुषुम्णा नाड़ी प्रधान है । इडा नाड़ीका अधिष्ठातृदेवता चन्द्र है तथा पिङ्गलाका सूर्य है, अतः इडाको चन्द्र नाड़ी तथा पिङ्गलाको सूर्यनाडी भी कहते हैं । इडा नाड़ी मेरुदण्डके वामभागमें तथा पिङ्गला नाड़ी दक्षिण भागमें स्थित हैं । ये दोनों नाड़ियाँ नाडियोंके उत्पत्तिस्थान नाड़ीकन्दसे निकलकर नासारन्ध्र पर्यन्त चली गयी हैं । मेरुदण्डके मध्य छिद्रभागमें सुषुम्णा नाड़ी स्थित है । यह नाड़ी सत्त्व, रज तथा तम—इन तीनों गुणोंसे युक्त है । चन्द्र, सूर्य तथा अग्निके समान इसका रूप है । यह नाड़ी कन्दके मध्यभागसे निकली है । नाड़ियोंके उत्पत्तिस्थानको कन्द कहते हैं । गुदा-से दो अङ्गुल ऊपर तथा लिङ्गमूलसे दो अङ्गुल नीचे चार अङ्गुल विस्तार पक्षीके अण्डेके समान नाडियोंका उत्पत्तिस्थान नाडीकन्द स्थित है । यहींसे बहत्तर हजार नाडियोंकी उत्पत्ति हुई है, अतः इडा, पिङ्गला तथा सुषुम्णाका भी यही उत्पत्तिस्थान है । सुषुम्णा नाड़ीका शरीर खिले हुए धतूरेके पुष्पके समान है । यही नाड़ी मस्तकमें स्थित सहस्रार पर्यन्त गयी है । इसके मध्यमें वज्रा नाड़ी है जो कि देदीप्यमान् है । इसका उत्पत्तिस्थान लिङ्गमूल है । यहींसे यह मस्तकमें स्थित सहस्रार पर्यन्त गयी है ॥ १ ॥

### चित्रिणी नाड़ीकी संस्थिति

**तन्मध्ये सा प्रणवविलसिता योगिनां योगगम्या**
**लूतातन्तूपमेया सकलसरसिजान् मेरुमध्यान्तरस्थान् ।**
**भित्त्वा देदीप्यते तद्ग्रथनरचनया शुद्धबोधस्वरूपा**
**तन्मध्ये ब्रह्मनाडी हरमुखकुहरादादिदेवान्तसंस्था ॥ २ ॥**

उस वज्रा नाड़ीके मध्यभागमें चित्रिणी नाड़ी स्थित है। वह प्रणवके समान देदीप्यमान् है तथा मकड़ीके सूतके समान अतिसूक्ष्म होनेसे योगियोंको योगके द्वारा विदित होनेवाली है। वह नाड़ी मेरुके मध्यान्तरमें स्थित समस्त कमलोंको भेद कर उन्हें गूँथकर अत्यधिक प्रकाशित कर रही है। उस चित्रिणी नाड़ीके मध्यमें शुद्ध ज्ञानस्वरूपा ब्रह्म नाड़ी स्वयम्भू लिङ्गके छिद्रसे निकलकर आदि-देव अर्थात् सहस्रदलकी कर्णिकाके मध्यमें स्थित ब्रह्म पर्यन्त चली गयी है।

**विमर्श—**चित्रिणी नाड़ीकी स्थिति वज्रा नाड़ीके मध्यभागमें है। यह चित्रिणी नाड़ी मकड़ीके सूतके समान अत्यन्त सूक्ष्म होनेसे योगियोंको योगके द्वारा ही विदित होती है। यही नाड़ी समस्त कमलोंका भेदन करती है। कमलोंकी स्थितिके सम्बन्धमें **'मेरुमध्यान्तरस्थान्'** शब्द सूचित करता है--पूर्व श्लोकके अनुसार यह तो निश्चित है कि मेरुदण्डके मध्यभागमें सुषुम्णा नाड़ी स्थित है। उसी सुषुम्णाके मध्यभागमें वज्रा नाड़ीकी स्थिति है। ये दोनों नाड़ियाँ कमलोंका भेदन नहीं करती हैं। भेदन करनेवाली नाड़ी एकमात्र चित्रिणी है; अतः कमलोंकी स्थिति इस प्रकारसे है—मेरुके मध्यभागमें सुषुम्णा नाड़ी है, सुषुम्णा नाड़ीके मध्यभागमें वज्रा नाड़ी है और वज्रा नाड़ीके मध्यभागमें कमलोंकी स्थिति है। यहाँपर एक प्रश्न इस प्रकारसे उठता है कि क्या वज्रा नाड़ीके मध्यभागमें सभी कमलोंकी स्थिति है ? तो कहते हैं—वज्रा नाड़ीके मध्यमें सभी कमलोंकी स्थिति नहीं हो सकती है; क्योंकि मूलाधार कमलके निरूपणमें कहा गया है कि मूलाधारका स्थान 'ध्वजाधो गुदोर्ध्वम्' अर्थात् लिङ्गमूलसे नीचे तथा गुदाके ऊपर है, और भी 'सुषुम्णास्यलग्नम्' सुषुम्णाके मुखमें संलग्न है। पूर्वश्लोकमें वज्राका उत्पत्तिस्थान लिङ्गमूल बताया गया है। लिङ्गमूलके नीचे मूलाधार कमलका स्थान होनेसे वज्राके अन्दर मूलाधारका स्थान नहीं हो सकता है। केवल मूलाधार ही सुषुम्णा मात्रके मध्यभागमें स्थित है, मूलधार कमलको छोड़कर अन्य कमलोंकी स्थिति वज्रा नाड़ीके मध्यमें है। मूलाधार कमल वज्रा नाड़ीके अधोभागमें स्थित है। मूलाधारस्थ त्रिकोणके निरूपणमें भी त्रिकोणकी स्थिति 'वज्राख्यावक्त्रदेशे'के अनुसार वज्राके मुखमें है। वज्राका उत्पत्तिस्थान लिङ्गमूल है, तो उसका मुख लिङ्गमूलके अधोभागमें होगा। इससे यह विदित होता है कि मूलाधार कमल मात्र सुषुम्णाके मध्यभागमें स्थित है। श्लोकमें 'मेरुमध्यान्तर-

**विद्युन्मालाविलासा मुनिमनसि लसत्तन्तुरूपा सुसूक्ष्मा**
**शुद्धज्ञानप्रबोधा सकलसुखमयी शुद्धबोधस्वभावा।**
**ब्रह्मद्वारं तदास्ये प्रविलसति सुधाधारगम्यप्रदेशं**
**ग्रन्थिस्थानं तदेतद् वदनमिति सुषुम्णाख्यनाड्या लपन्ति ॥ ३ ॥**

---

स्थान्' शब्दका प्रयोग किया गया है। मेरुके मध्यमें रहनेवाली सुषुम्णा है। उसके मध्यमें रहनेवाली वज्रा नाड़ी है। उसमें रहनेवाले 'तत्स्थाः सरसिजाः' कमल हैं। इस प्रकारसे जब समझा जाय तो मूलाधारको छोड़ अन्य कमलोंका बोध होगा, किन्तु मूलाधारको केवल सुषुम्णाके मध्यभागमें तथा वज्राके बहिर्भागमें स्थित मानना होगा, अतः ग्रन्थकारने स्वाधिष्ठानके निरूपणप्रसङ्गमें स्वाधिष्ठानको 'सौषुम्णमध्यघटितम्' कहा है। इसका अर्थ इस प्रकारसे है—सुषुम्णाया इदं सौषुम्णम्, वज्रानाड्यादि, तन्मध्यभूतं पद्मम्, तस्येदमित्यर्थे अण् प्रत्ययः। इससे स्पष्ट होता है कि सुषुम्णाके मध्यमें वज्रा नाड़ी है तथा उस वज्रा नाड़ीके मध्यमें स्वाधिष्ठान कमल है। आगेके मणिपूरादि कमल भी वज्रा नाड़ीके मध्यभागमें स्थित हैं। मूलाधारादि समस्त कमलोंका भेदन चित्रिणी नाड़ी करती है, अतः इसका उत्पत्तिस्थान मूलाधारके नीचे होना चाहिए, अतः चित्रिणीका उत्पत्तिस्थान स्वयम्भू लिङ्गका छिद्रभाग है। इसी चित्रिणी नाड़ीके मध्यभागमें ब्रह्म नाड़ी है। वस्तुतः ब्रह्म नाड़ी नामक कोई एक अन्य नाड़ी नहीं है। चित्रिणी ही ब्रह्म नाड़ी है; क्योंकि इसीके अन्दरमें सहस्रारस्थित ब्रह्म पर्यन्त जाननेके लिए पदवी—मार्ग है। 'नाड़ी' शब्दका अर्थ है पदवी—मार्ग। यह चित्रिणी नाड़ी स्वयम्भू लिङ्गके छिद्रभागसे निकलकर सहस्रारके मध्यमें स्थित ब्रह्म पर्यन्त चली गयी है। इसीलिए इसे ब्रह्म नाड़ी कहते हैं। निष्कर्ष यह है कि मेरुके मध्यभागमें सुषुम्णा नाड़ी स्थित है। सुषुम्णा नाड़ीके मध्यभागमें वज्रा नाड़ी स्थित है। वज्राके मध्यमें चित्रिणी अर्थात् ब्रह्म नाड़ी स्थित है। इसी ब्रह्म नाड़ीके मध्यमें कुण्डलिनी ब्रह्म पर्यन्त जाती है, अतः जहाँ कहीं भी ब्रह्म नाड़ीका नाम आता है उसे चित्रिणी नाड़ी समझना चाहिए अर्थात् चित्रिणी नाड़ीका दूसरा नाम ब्रह्म नाड़ी है। यह सङ्गत है। चित्रिणी नाड़ी आज्ञा चक्रका भी भेदन करनेसे आज्ञा चक्रस्थित प्रणवके प्रकाशसे स्वयं प्रकाशित होती है तथा समस्त कमलोंको भी प्रकाशित करती है; क्योंकि समस्त कमल एकमात्र सूत चित्रिणी नाड़ीसे गुंथे हुए हैं। यह ब्रह्म नाड़ी विशुद्ध ज्ञानस्वरूपा है ॥ २ ॥

यह ब्रह्म नाड़ी बिजलीकी माला जैसी प्रकाशमान्, मुनियोंके हृदयमें देदीप्यमान्, तन्तु समान अत्यन्त सूक्ष्म, शुद्धज्ञानका प्रकाश करनेवाली, सर्वानन्दमयी, शुद्धज्ञानको प्रदान करनेवाली है। इसीके मुखमें ब्रह्मद्वार है, जिसमें कि अमृतका धार प्रवाहित होता रहता है। इसी द्वारके समीपवर्ती प्रदेशको ग्रन्थिस्थान कहते हैं। योगी पुरुष इसे सुषुम्णा नाड़ीका मुखप्रदेश कहते हैं।

मूलाधार चक्रका निरूपण

अथाधारपद्मं सुषुम्णास्यलग्नं
ध्वजाधो गुदोर्ध्वं चतुःशोणपत्रम् ।
अधोवक्त्रमुद्यत्-सुवर्णाभवर्णै-
र्वकारादिसान्तैर्युतं वेदवर्णैः ॥ ४ ॥

धरामण्डलका स्वरूप

अमुष्मिन् धरायाश्चतुष्कोणचक्रं
समुद्भासि-शूलाष्टकैरावृतं तत् ।
लसत्पीतवर्णं तडित्कोमलाङ्गं
तदन्ते समास्ते धरायाः स्वबीजम् ॥ ५ ॥

---

**विमर्श**—ब्रह्म नाडीके मुखको ब्रह्मद्वार कहते हैं; क्योंकि यह ब्रह्म पर्यन्त गया है। ब्रह्म नाड़ी स्वयम्भू लिङ्गके छिद्रभागमें भी स्थित है। ठीक् स्वयम्भू लिङ्गके ऊपर ब्रह्मद्वार है। ध्यान रहे कि मूलाधार कमल अधोमुख तथा विकसित है, अतः उसमें स्थित स्वयम्भू लिङ्ग भी अधोमुख है। स्वयम्भू लिङ्गके छिद्रके मुखको ब्रह्मद्वार कहते हैं। यहीं तक सहस्रारस्थित ब्रह्मसे अमृतका प्रवाह होता रहता है। इसी द्वारके समीपवर्ती प्रदेशको सुषुम्णा नाड़ीका ग्रन्थिस्थान तथा मुखप्रदेश कहते हैं। इससे स्पष्ट होता है कि मूलाधार कमल सुषुम्णा नाड़ी मात्रके मध्यभागमें स्थित है ॥ ३ ॥

सुषुम्णाके मुखसे लगा हुआ लिङ्गमूलसे नीचे तथा गुदाके ऊपर मूलाधार कमल स्थित है। इस कमलका मुख नीचेकी ओर है। इसके चार दल हैं जो कि रक्त-वर्ण हैं। इन चारों दलोंपर उत्तप्त सुवर्णके जैसे वर्णवाले व, श, ष, स—ये चार अक्षर स्थित हैं।

**विमर्श**—सुषुम्णा नाड़ीके मध्यभागमें उसके मुखसे लगा हुआ मूलाधार चक्र स्थित है। समस्तचक्रोंके आधार होनेसे इसे मूलाधार कहते हैं। इस मूलाधार कमल-का मुख नीचेकी ओर है। इसके चार दल हैं। **वेदवर्णैः**–वेद चार हैं; अतः वेद शब्दसे चार संख्याका बोध होता है। इन चारों दलोंपर चार अक्षर—व, श, ष, स स्थित हैं। इनका वर्ण तप्त सुवर्णके समान है। दलोंपर अक्षर-लिखनक्रम दक्षिणावर्त्त होता है और भी समस्त अक्षर अर्धचन्द्र-बिन्दुयुक्त होते हैं; जैसे—वँ, शँ, षँ, सँ ॥ ४ ॥

इस मूलाधार कमलकी कर्णिकाके मध्यमें चार कोणवाला एक पृथ्वीमण्डल है। वह मण्डल आठों दिशाओंसे प्रकाशमान् आठ शूलोंसे घिरा हुआ है। वह मण्डल विजलीके समान पीतवर्ण तथा कोमल अङ्गवाला है। उस पृथ्वीमण्डलके मध्यमें पृथ्वीका अपना बीज 'लँ' स्थित है। इस बीजका वर्ण भी पीत है।

### धराबीजका स्वरूप

चतुर्बाहुभूषं गजेन्द्राधिरूढं
तदङ्के नवीनार्कतुल्यप्रकाशः।
शिशुः सृष्टिकारी लसद्वेदबाहु-
र्मुखाम्भोजलक्ष्मीश्चतुर्भागभेदः ॥ ६ ॥

### मूलाधार पद्ममें रहनेवाली डाकिनी शक्तिका स्वरूप

वसेदत्र देवी च डाकिन्यभिख्या
लसद्वेदबाहूज्ज्वला रक्तनेत्रा।
समानोदितानेक-सूर्य-प्रकाशा
प्रकाशं वहन्ती सदा शुद्धबुद्धेः ॥ ७ ॥

---

**विमर्श**—यहाँपर मूलाधार कमलमें स्थित पृथ्वीमण्डलके स्वरूपका निरूपण किया गया है। इस कमलकी कर्णिकाके मध्यमें चार कोणवाला एक पृथ्वीमण्डल है। यह मण्डल आठों दिशाओंसे प्रकाशमान् आठ शूलोंसे घिरा है। इसका कोमल अङ्ग विजलीके समान पीत वर्णवाला है। इस मण्डलके मध्यमें पृथ्वीका अपना बीज 'लँ' स्थित है। इसका वर्ण भी विजलीके समान पीत है। यह सुकोमल अङ्गवाला है। यहाँपर 'लसत्पीतवर्णं तडित्कोमलाङ्गम्'का अन्वय मण्डल तथा बीज दोनोंसे है ॥ ५ ॥

चार बाहुवाला वह पृथ्वीबीज ऐरावत हाथीपर आरूढ़ है। उसके गोदमें प्रातःकालीन सूर्यके समान प्रकाशमान् सृष्टिकर्ता ब्रह्मा शिशु रूपमें शोभायमान् है। यह ब्रह्मा चतुर्भुज तथा चतुर्मुख है।

**विमर्श**—मूलाधार कमलका अधिष्ठातृदेवता ब्रह्मा है। ब्रह्मा सृष्टिकर्ता, चतुर्मुख तथा चतुर्भुज है। यह ब्रह्मा प्रातःकालीन सूर्यके समान प्रकाशमान् रक्तवर्ण शिशुरूप है ॥ ६ ॥

इस मूलाधार कमलमें डाकिनी नामक देवी रहती है। यह चार भुजावाली, उज्ज्वल वर्णवाली तथा रक्तवर्णके समान नेत्रवाली है। एक ही समयमें उदित अनेक सूर्योंके समान प्रकाशवाली यह देवी सर्वदा तत्त्वज्ञानके प्रकाशका प्रदान करती रहती है।

**विमर्श**—मूलाधारकी अधिष्ठात्री देवी डाकिनी शक्ति है। इसकी चार भुजाएँ हैं। यह उज्ज्वल वर्णवाली है तथा इसकी आँखें रक्तवर्णके समान हैं। यह डाकिनी देवी एक ही समयमें उदित अनेक सूर्योंके समान प्रकाशवाली है तथा सर्वदा तत्त्व-ज्ञानका सम्पादन करनेवाली है ॥ ७ ॥

मूलाधार पद्मकी कर्णिकामें स्थित त्रिकोणका स्वरूप

वज्राख्या-वक्त्रदेशे विलसति सततं कर्णिकामध्यसंस्थं
कोणं तत् त्रैपुराख्यं तडिदिव विलसत् कोमलं कामरूपम् ।
कन्दर्पो नाम वायुर्निवसति सततं तस्य मध्ये समन्ताज्-
जीवेशो बन्धुजीवप्रकरमभिहसन् कोटिसूर्यप्रकाशः ॥ ८ ॥

त्रिकोणके मध्यमें स्थित स्वयम्भु लिङ्गका स्वरूप

तन्मध्ये लिङ्गरूपी द्रुत-कनककला-कोमलः पश्चिमास्यो
ज्ञानध्यानप्रकाशः प्रथमकिसलयाकाररूपः स्वयम्भुः ।
विद्युत्-पूर्णेन्दुबिम्ब-प्रकरकर-चय-स्निग्ध-सन्तान-हासी
काशीवासी-विलासी विलसति सरिदावर्त्तरूपप्रकारः ॥ ९ ॥

---

वज्रा नाड़ीके मुखप्रदेशमें मूलाधार कमलकी कर्णिकाके मध्यमें त्रिपुरासे सम्बन्धित त्रैपुर नामक त्रिकोण सुशोभित है। यह बिजलीके समान प्रकाशमान्, सुस्निग्ध तथा कामरूप है। उस त्रिकोणके मध्यमें सर्वत्र कन्दर्प नामक वायु व्याप्त होकर निवास करता है। यह जीवका धारण करनेवाला, बन्धुक पुष्पोंके समूहका उपहास करनेवाला तथा करोड़ों सूर्यके समान प्रकाशमान् है।

**विमर्श**—वज्रा नाड़ीके मुखप्रदेशमें अर्थात् वज्राके अधोभागमें कमलकी कर्णिकाके मध्यमें एक त्रिकोण है। यह त्रिकोण त्रिपुर सुन्दरीका अधिष्ठान है; अतः यह त्रैपुर नामक कोण कहलाता है। यह त्रिकोण एक योनि है। यह बिजलीके समान प्रकाशमान्, अत्यन्त सुस्निग्ध कोमल है। यह योनि मदनागार है। यहाँपर कन्दर्प नामक वायु स्थित है अर्थात् काम यहाँपर वायु बनकर सर्वदा निवास करता है। यही जीवका धारण करनेवाला है, बधुक पुष्पोंके समूहका उपहास करनेवाला है अर्थात् अत्यधिक रक्तवर्णवाला है तथा करोड़ों सूर्यके समान प्रकाशमान् है॥ ८॥

उस त्रिकोणके मध्यमें तप्त काञ्चनके समान कोमल, अधोमुख, ज्ञान तथा ध्यानसे विदित होनेवाला, नवीन पल्लवके समान रूपवाला, बिजली और पूर्णचन्द्रके बिम्बके समूह किरणवृन्दके समान विशिष्ट प्रकाशवाला तथा अत्यन्त स्निग्ध, काशीमें वास करनेवालेके समान सुशोभित, नदीके आवर्तरूपके समान आकारवाला स्वयम्भू लिङ्ग शोभायमान् है।

**विमर्श**—उस त्रिकोण योनिके मध्यमें स्वयम्भू लिङ्ग शोभायमान् है। यह तप्त काञ्चनके समान कोमल अर्थात् अत्यन्त स्निग्ध है। इसका मुख नीचेकी ओर है। यह लिङ्ग ज्ञानके द्वारा निर्गुण रूपसे तथा ध्यानके द्वारा सगुण रूपसे विदित होता है। इसका रूप नवीन पल्लवके समान है अर्थात् श्याम वर्ण है। बिजली तथा पूर्णचन्द्रके

स्वयम्भु लिङ्गमें रहनेवाली कुण्डलिनी शक्तिका स्वरूप

तस्योर्ध्वे बिसतन्तुसोदरलसत्सूक्ष्मा जगन्मोहिनी
ब्रह्मद्वारमुखं मुखेन मधुरं सञ्छादयन्ती स्वयम् ।
शङ्खावर्त्तनिभा नवीनचपलामालाविलासास्पदा
सुप्ता सर्पसमा शिवोपरिलसत्सार्द्धत्रिवृत्ताकृतिः ॥ १० ॥
कूजन्ती कुलकुण्डली च मधुरं मत्तालिमालास्फुटं
वाचं कोमल-काव्य-बन्ध-रचना-भेदातिभेद-क्रमैः ।
श्वासोच्छ्वासविभञ्जनेन जगतां जीवो यया धार्यते
सा मूलाम्बुजगह्वरे विलसति प्रोद्दामदीप्तावलिः ॥ ११ ॥

---

बिम्बके समुहोंके समान इसका प्रकाश है। यह काशीमें वास करनेवालेके समान यहाँपर शोभायमान् है अर्थात् इसका स्थान काशी है। और भी **'काशीवासी विलासी'** शब्दसे इसका काशीमें निवास करनेवाला विश्वेश्वर होनेका प्रमाण मिलता है। स्वयम्भू लिङ्गका आकार नदीके जलमें जो जलभ्रम होता है उसीके समान है अर्थात् यह स्वयभूलिङ्ग लम्ब गोलाकार—स्तम्भाकार है, मूलभाग स्थूलाकार तथा अग्रभाग सूक्ष्म है। इसके मध्य में छिद्र है ॥ ९ ॥

उस स्वयम्भू लिङ्गके ऊर्ध्वमें कमलके तन्तुके समान अत्यन्त पतली देहवाली, जगत्को मोहित करनेवाली, ब्रह्मद्वारके मधुर मुखको अपने मुखसे आच्छादित करती हुई, शङ्खके वेष्टनाकारके समान, नवीन विजलीकी मालाकी शोभाके साथ आस्पर्द्धा करनेवाली, साढ़े-तीन लपेटोंसे लिपटी हुई सर्पके समान स्वयम्भू लिङ्गके ऊपर सोयी हुई, मत्त भ्रमरोंकी पंक्तिकी ध्वनिके समान कोमल काव्य, बन्ध, रचना तथा उनके भेद एवं अतिभेद क्रमसे मधुर वाणीका गुञ्जार करती हुई, श्वास तथा उच्छ्वास-रूपी वायुसे जीवका धारण करती हुई वह कुल-कुण्डलिनी उद्दीप्त तेजोमय त्रिबलीके रूपमें मूलाधार कमलकी कर्णिकाके गह्वरमें विलास करती है।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकद्वयमें कुल-कुण्डलिनीका निरूपण किया जा रहा है। यह कुण्डलिनी स्वयम्भूलिङ्गके ऊपर कुण्डलाकारसे साढ़े-तीन लपेटोंसे लिपटी सर्पके समान सो रही है। यह कमलके तन्तुके समान-अत्यन्त पतली तथा लम्बी है। हय कुल कुण्डलिनी जगत्को मोहित करनेवाली महामाया है। स्वयम्भू लिङ्ग मूलाधार कमलमें अधोमुख है, अतः कुण्डलिनी भी अधोमुख है, किन्तु यह स्वयम्भू लिङ्गके छिद्रको अपने मुखसे आच्छादित कर रक्खी है। सहस्रारस्थित नित्यानन्द ब्रह्मसे जो अमृतकी धारा स्वयम्भू लिङ्गके छिद्रसे होकर प्रवाहित हो रही है, उसे कुण्डलिनी सर्वदा पी रही है। यह नवीन विजलीकी मालाको भी लज्जित करती हुई सुशोभित हो रही है अर्थात् विजलीसे भी अत्यधिक प्रकाशवाली है। जिस प्रकार मतवाले भौंरोंकी पंक्तिकी ध्वनि

कुण्डलिनीके मध्यमें रहनेवाली पर-शक्तिका स्वरूप

**तन्मध्ये परमा कलाऽतिकुशला सूक्ष्मातिसूक्ष्मा परा**
**नित्यानन्द-परम्परातिविगलत्-पीयूषधारा-धरा ।**
**ब्रह्माण्डादिकटाहमेव सकलं यद्भासया भासते**
**सेयं श्रीपरमेश्वरी विजयते नित्यप्रबोधोदया ॥ १२ ॥**

---

होती है उसी प्रकार कुण्डलिनी भी **कोमलकाव्य**—मृदु शब्दघटित रूप, गुण तथा रसादि वर्णनात्मक वाक्य; **बन्ध**—पद्मबन्ध, अश्वबन्धादि चित्रकाव्य, **रचना**—उनसे भिन्न गद्यपद्यात्मक वाक्य; **भेद**—उनके प्रकार, **अतिभेद**--संस्कृत तथा अन्य वाक्य अर्थात् प्राकृतका समुदाय तथा **क्रम**—शास्त्रव्यवहारके अनुरूप रीतिसे मधुर वाणीका गुञ्जार करती है। यही वाणी वैखरी कहलाती है। इस कुण्डलिनीके श्वास तथा प्रश्वाससे जीव प्राणधारण करता है। **प्रोद्दामदीप्तावलि:**--यह शब्द यहाँपर कटिभाग-में स्थित रेखार्थक है। स्वयम्भू लिङ्गके कटिभागमें यह कुण्डलिनी त्रिबलीके रूपमें शोभायमान है, जो कि अत्यधिक तेजोमयी है। इस प्रकारसे यह मूलाधार कमलकी कर्णिकाके गह्वरमें विलास करती है ॥ १०–११ ॥

उस कुण्डलिनीमें नादरूपा श्रीपरमेश्वरी पर-शक्ति शोभायमान् है, जो कि सूक्ष्मसे भी सूक्ष्म, अत्यन्त कुशल तथा नित्यानन्द ब्रह्मसे क्रमशः क्षरित अमृतके प्रवाह-का ग्रहण करनेवाली है। इसके प्रकाशसे ब्रह्माण्डसे लेकर पिण्ड पर्यन्त सकल जगत् प्रकाशित है तथा इससे नित्य ज्ञानका उदय होता है।

**विमर्श**--प्रस्तुत श्लोकमें कुण्डलिनीमें रहनेवाली पर-शक्तिका निरूपण किया गया है। **तन्मध्ये**--इस शब्दसे यह बोध होता है कि पर-शक्ति कुण्डलिनीसे अभेद-शरीरवाली है। इसका स्वतन्त्र अन्य कोई शरीर नहीं है, अतः यह नादरूपा है। सर्वश्रेष्ठ शक्ति है अतः परमा शक्ति है। इसे पर-शक्ति कहते हैं। **अतिकुशला**--सृष्टिसम्पा-दनमें अत्यन्त कुशल है यह पर-शक्ति। यह सूक्ष्मसे भी सूक्ष्म अर्थात् अत्यन्तसूक्ष्म निराकारा है। **नित्यानन्दपरम्परातिविगलत्पीयूषधाराधरा**--नित्यानन्द ब्रह्म है, उससे निरन्तर क्रमशः झरनेवाले अमृतके प्रवाहका ग्रहण करनेवाली है यह कुण्डलिनी अर्थात् कुण्डलिनी शरीरके माध्यमसे ब्रह्मद्वारके मुखमें अमृतका पान करती है। यहाँपर 'नित्यानन्दपरम्परातिचपलाविद्युल्लतादीधिति:' यदि इस प्रकारका पाठ माना जाय तो 'नित्यानन्दपम्परा'--नित्य आनन्दका निरन्तर बना रहना अर्थात् 'नित्यानन्द-स्वरूपा' तथा 'अतिचपलाविद्युल्लतादीधिति:'--अत्यन्त चञ्चल विजलीकी मालाके समान तेजवाली--ऐसा ही अर्थ करना होगा। 'नित्यानन्दपरम्परा'का अर्थ कुछ विद्वान् इस प्रकार करते हैं—नित्यानन्द निर्गुण ब्रह्म है, उससे सगुणका आविर्भाव है, सगुणसे शक्ति, शक्तिसे नाद, नादसे बिन्दु, बिन्दुसे कुण्डलिनी, कुण्डलिनीका अवा-

### मूलाधार तथा कुण्डलिनी शक्तिके चिन्तनका फल

**ध्यात्वैतन्मूलचक्रान्तर-विवर-लसत्-कोटिसूर्य-प्रकाशां**
**वाचामीशो नरेन्द्रः स भवति सहसा सर्वविद्याविनोदी ।**
**आरोग्यं तस्य नित्यं निरवधि च महानन्दचित्तान्तरात्मा**
**वाक्यैः काव्यप्रबन्धैः सकलसुरगुरून् सेवते शुद्धशीलः ।। १३ ।।**

---

न्तररूप यह चित्कला होती है। इस प्रकारसे यह 'नित्यानन्दपरम्परा'का भाव है। हमारे मतमें तो 'नित्यानन्दपरम्परातिविगलत्पीयूषधाराधरा'––यह कुण्डलिनीका एक-शब्दात्मक विशेषण है, जिसका अर्थ इस प्रकारसे होता है––नित्यानन्द ब्रह्मसे पर बिन्दु, बिन्दुसे पर आज्ञा चक्र, आज्ञा चक्रसे पर विशुद्ध चक्र, विशुद्ध चक्रसे पर अनाहत चक्र, अनाहत चक्रसे पर मणिपूर चक्र, मणिपूर चक्रसे पर स्वाधिष्ठान चक्र तथा स्वाधिष्ठान चक्रसे पर मूलाधार चक्र है। इस मूलाधार चक्रके मध्यमें स्वयम्भू लिङ्ग है, स्वयम्भू लिङ्गका छिद्र ब्रह्मद्वार है। इसी ब्रह्मद्वार पर्यन्त नित्यानन्द ब्रह्मसे अमृतका क्षरण होता है। इसी ब्रह्मद्वारके मुखमें कुण्डलिनीके शरीरमें अभेदरूपसे शक्तिरूपसे स्थित श्रीपरमेश्वरी पर-शक्ति अमृतका पान करती है। **ब्रह्माण्डादिकटाहमेव**–ब्रह्माण्ड तथा पिण्ड दो होते हैं। बृहद् रूपसे ब्रह्माण्ड तथा सूक्ष्म रूपसे पिण्ड–शरीर है; अतः ब्रह्माण्डसे लेकर पिण्ड पर्यन्त सकल पदार्थ उसकी कलासे भासित होते हैं। इसीसे ही नित्य ज्ञानका उदय होता है ।। १२ ।।

इस मूलाधार चक्र तथा मूलाधार चक्रके गह्वरमें विलास करनेवाली, करोड़ों सूर्योंके समान प्रकाशवाली कुण्डलिनी शक्तिका ध्यानकर वह साधक पुरुषोंमें श्रेष्ठ तथा शीघ्र ही बृहस्पतिके समान समस्त विद्याओंका विनोदी बन जाता है। वह नित्य आरोग्य रहता है तथा अहर्निश ईश्वर चिन्तनसे युक्त विशिष्ट अन्तरात्मा होकर वह शुद्ध स्वभाववाला साधक वाक्य तथा काव्यप्रबन्धोंसे समस्त प्रमुख देवताओं-को प्रसन्न कर लेता है।

**विमर्श—**प्रस्तुत श्लोकमें मूलाधार चक्र तथा उसमें स्थित कुण्डलिनी शक्तिके चिन्तनके फल निरूपित हैं। इन दोनोंके चिन्तनसे साधक बृहस्पतिके समान वक्ता तथा सर्वविद्याका ज्ञाता बन जाता है। वह सब दिनके लिए व्याधिमुक्त हो जाता है। उसके अन्तःकरण ईश्वर चिन्तनसे शुद्ध हो जाते हैं। उसमें एक विशेष प्रकार-की योग्यता आ जाती है, जिससे स्वरचित काव्य तथा प्रबन्ध आदि स्तुतिसे समस्त श्रेष्ठ देवताएँ अर्थात् ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश प्रसन्न हो जाते हैं, अर्थात् उसकी वाणी मन्त्रस्वरूपा बन जाती है। निष्कर्ष यह है कि साधकको शारीरिक तथा मानसिक दोनों प्रकारकी शक्ति तथा शान्तिकी प्राप्ति हो जाती है ।। १३ ।।

### स्वाधिष्ठान चक्रका निरूपण

सिन्दूर-पूर-रुचिरारुण-पद्ममन्यत्
सौषुम्णमध्यघटितं ध्वजमूलदेशे ।
अङ्गच्छदैः परिवृतं तडिदाभवर्णै-
र्बाद्यैः सबिन्दुलसितैश्च पुरन्दरान्तैः ॥ १४ ॥

### अम्भोजमण्डलका स्वरूप

तस्यान्तरे प्रविलसद् विशद-प्रकाश-
मम्भोजमण्डलमथो वरुणस्य तस्य ।
अर्द्धेन्दुरूपलसितं शरदिन्दुशुभ्रं
वङ्कारबीजममलं मकराधिरूढम् ॥ १५ ॥

---

लिङ्गके मूलप्रदेशमें स्थित वज्रा नाड़ीके मध्यभागमें निर्मित सुन्दर, कोमल, सिन्दूरके समान अरुण वर्णका छः दलवाला एक अन्य कमल सुशोभित है । इसे स्वाधिष्ठान कहते हैं । इस कमलके दलोंमें बिजलीके समान प्रकाशवाले बिन्दुयुक्त 'ब'से लेकर 'ल' तक अक्षर सुशोभित हैं ।

**विमर्श**—मूलाधार चक्रके निरूपणके अनन्तर स्वाधिष्ठान चक्रका निरूपण किया गया है । यह स्वाधिष्ठान चक्र लिङ्गके मूलप्रदेशमें स्थित है । **सौषुम्णमध्यघटितम्**—इस शब्दसे विदित होता है कि स्वाधिष्ठान चक्र वज्रा नाड़ीके मध्यभागमें हैं; क्योंकि—'सुषुम्णाया इदं सौषुम्णम्, तन्मध्ये घटितम्, सौषुम्णमध्यघटितम्'के अनुसार वज्रा नाड़ीके मध्यभागमें स्वाधिष्ठान कमल स्थित है । अब यहाँसे आगेके कमल वज्रा नाड़ीके मध्यभागमें चित्रिणी नाड़ीके द्वारा गुंथे हुए हैं । इसीलिए उपर्युक्त पदका प्रयोग किया गया है । यह पद्म अत्यन्त सुन्दर, सिन्दूरके समान अरुण वर्णवाला है । **अङ्गच्छदैः**—वेदाङ्ग छः हैं, अतः 'अङ्ग' शब्दसे छ संख्याका बोध होता है, अतः इस कमलके छः दल हैं । इन छहों दलोंपर बिजलीके समान प्रकाशमान् बँ, भँ, मँ, यँ, रँ, लँ—ये छः अक्षर सुशोभित हैं । **'पुरन्दर'**का अर्थ है लकार ॥ १४ ॥

स्वाधिष्ठान चक्रकी कर्णिकाके मध्यमें शुक्लवर्ण, अर्धचन्द्राकार एक जलका मण्डल है । उस जलमण्डलके मध्यमें निर्मल शरत्कालीन चन्द्रमाके समान शुभ्र, मकरके ऊपर बैठा हुआ अर्धचन्द्राकार वरुणबीज 'वँ' शोभायमान् हो रहा है ।

**विमर्श**—स्वाधिष्ठान चक्रकी कर्णिकाके मध्यमें एक जलमण्डल है । 'अम्भसि जातम् अम्भोजम्'के अनुसार इस मण्डलका उत्पन्न जलमें ही है अर्थात् यह जल-

### वरुणबीजबिन्दुवर्ती विष्णुका स्वरूप

**तस्याङ्कदेश-कलितो हरिरेव पायात्**
**नील-प्रकाश-रुचिर-श्रियमादधानः ।**
**पीताम्बरः प्रथम-यौवन-गर्वधारी**
**श्रीवत्स-कौस्तुभ-धरो धृतवेदबाहुः ॥ १६ ॥**

### स्वाधिष्ठान पद्ममें रहनेवाली राकिणी शक्तिका स्वरूप

**अत्रैव भाति सततं खलु राकिणी सा**
**नीलाम्बुजोदर-सहोदर-कान्ति-शोभा ।**
**नानायुधोद्यत-करैर्लसिताङ्ग-लक्ष्मी-**
**र्दिव्याम्बराभरण-भूषित-मत्त-चित्ता ॥ १७ ॥**

---

मण्डल है, जिसप्रकार कि मूलाधारमें पृथ्वीमण्डल है। इसीप्रकार पाँचों तत्त्वोंके पाँच मण्डल होंगे। इस जलमण्डलका आकार अर्धचन्द्रके समान है। यह मण्डल शुभ्र वर्णका है। 'अर्द्धेन्दुरूपलसितम्' तथा 'शरदिन्दुशुभ्रम्' ये दोनों शब्द मण्डल तथा बीज दोनोंके विशेषण हैं। ध्यान रहे कि मण्डलके अनुसार बीजका भी वर्ण होता है, अतः जलमण्डल शुभ्र है तथा 'वँ' बीज जो कि वरुणका बीज है शुभ्र है। जलका अधिष्ठातृदेवता वरुण है अतः जलका बीज अर्थात् वरुणका बीज 'वँ' है। वरुणका वाहन मकर है अत 'वँ' बीजका वाहन भी मकर है॥ १५॥

उस वरुण बीजके गोदमें स्थित हरि सबकी रक्षा करे, कि जिसने नील तेज-पुञ्जकी कान्ति, पीतवस्त्र, प्रथम यौवनके गर्व, श्रीवत्स चिह्न तथा कौस्तुभका धारण किया है एवं जो चार भुजाओंसे युक्त है।

विमर्श--स्वाधिष्ठान चक्रका अधिष्ठातृदेवता हरि—विष्णु है। यह विष्णु वरुण बीज 'वँ'के गोदमें स्थित है। यह विष्णु पीतवस्त्रका धारण करनेवाला है। इसकी चार भुजाएँ हैं, शरीरका वर्ण नील कमलके समान श्यामल है, हृदयमें श्रीवत्स चिह्न तथा कौस्तुभ मणि शोभायमान् है। यह विष्णु प्रथम यौवनके गर्वका धारण करनेवाला है अर्थात् अत्यन्त नव यौवनका धारण करनेवाला है॥ १६॥

इसी पद्ममें राकिणी नामक देवी शोभायमान् है। वह नील कमलके समान कान्तियुक्त शरीरवाली, नाना प्रकारके आयुधोंको धारण की हुई चारभुजाओंसे सुशोभित अङ्गवाली, दिव्य वस्त्र तथा आभरणसे अलंकृत, प्रसन्न चित्तवाली है।

विमर्श--स्वाधिष्ठान चक्रकी अधिष्ठात्री देवी राकिणी शक्ति है। यह विष्णुके वाम पार्श्वमें स्थित है। इसके शरीरकी शोभा नील कमलके समान श्याम है। इसकी चार भुजाएँ हैं, जिनमें कि इसने शूल, कमल, डमरु तथा तीक्ष्ण टङ्क धारण किये हैं। दिव्य वस्त्र तथा दिव्य आभरणसे यह अलंकृत है, मत्तचित्ता—प्रसन्न चित्तवाली है॥

### स्वाधिष्ठान चक्रके चिन्तनका फल

**स्वाधिष्ठानाख्यमेतत् सरसिजममलं चिन्तयेद् यो मनुष्य-**
**स्तस्याऽहङ्कार-दोषादिक-सकलरिपुः क्षीयते तत्क्षणेन।**
**योगीशः सोऽपि मोहाद्भुत-तिमिरचये भानुतुल्यप्रकाशो**
**गद्यैः पद्यैः प्रबन्धैर्विरचयति सुधावाक्यसन्दोहलक्ष्मीः ॥ १८ ॥**

### मणिपूर चक्रका निरूपण

**तस्योर्ध्वे नाभिमूले दशदल-लसिते पूर्णमेघ-प्रकाशे**
**नीलाम्भोजप्रकाशैरुपहितजठरे डादिफान्तैः सचन्द्रैः।**
**ध्यायेद् वैश्वानरस्याऽरुणमिहिरसमं मण्डलं तत् त्रिकोणं**
**तद्बाह्ये स्वस्तिकाख्यैस्त्रिभिरभिलसितं तत्र वह्नेः स्वबीजम् ॥१९॥**
**ध्यायेन्मेषाधिरूढं नवतपननिभं वेदबाहूज्ज्वलाङ्गम् ॥ १९½॥**

---

जो मनुष्य इस निर्मल स्वाधिष्ठान नामक पद्मका चिन्तन करता है, उसके अहंकारादि दोषरूप समस्त शत्रु तत्काल ही नष्ट हो जाते हैं। वह योगियोंमें श्रेष्ठ हो जाता है तथा मोहरूपी अन्धकारके समूहमें सूर्यके समान प्रकाशमान् हो जाता है; गद्य, पद्य तथा प्रबन्धोंसे अमृत वाक्यसमूह रूपी सम्पत्तिको प्राप्त कर लेता है।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकमें स्वाधिष्ठान चक्रके चिन्तनका फल निरूपित है। स्वाधिष्ठान चक्रका चिन्तन करनेवाले पुरुषके काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मात्सर्य—ये छः शत्रु तत्काल नष्ट हो जाते हैं। वह पुरुष योगियोंमें श्रेष्ठ होता है, मोहरूपी अन्धकारके विनाशमें सूर्यके समान प्रकाशवाला हो जाता है। वह पुरुष गद्य, पद्य तथा प्रबन्धकी रचनासे अमृत वाक्यसमूहरूपी सम्पत्तिका उपभोग करता है ॥ १८ ॥

स्वाधिष्ठान कमलके ऊपर नाभिमूलमें स्थित दस दलयुक्त, पूर्ण मेघके समान कृष्ण वर्णवाले, नील कमलके समान प्रकाशमान्, अर्द्धचन्द्र बिन्दुयुक्त 'ड'से लेकर 'फ' तकके अक्षरोंसे युक्त मणिपूर नामक कमलकी कर्णिकाके मध्यमें उदयकालीन सूर्यके समान वर्णवाले त्रिकोणाकार अग्निमण्डलका ध्यान करें। वह त्रिकोण बाह्य प्रदेशस्थित तीन स्वस्तिकोंसे युक्त है। उस स्वस्तिकयुक्त त्रिकोणमें वह्निका अपना बीज 'रँ' स्थित है। इसप्रकार मेषके ऊपर आरूढ़, प्रातःकालीन सूर्यके समान रक्तवर्णवाले, चार भुजाओंसे सुशोभित, उज्ज्वल अङ्गवाले उस वह्निबीजका ध्यान करें।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकमें मणिपूर चक्रके स्वरूपका निरूपण किया गया है। इसका अवस्थान स्वाधिष्ठान चक्रके ऊपर नाभिमूलमें है। मणिपूर कमल पूर्ण मेघके समान कृष्ण वर्णवाला है। इस कमलके दस दल हैं। इन दसों दलोंपर डँ, ढँ, णँ, तँ, थँ, दँ, धँ, नँ, पँ, फँ—ये दस अक्षर सुशोभित हैं। नील कमलके समान अक्षरोंका वर्ण नीला है। इस कमलकी कर्णिकाके मध्यमें बाह्यभागमें स्थित तीन स्वस्तिकोंसे युक्त त्रिकोणाकार एक वह्निका मण्डल है। इस वह्निमण्डलका वर्ण उदयकालीन

मणिपूर पद्ममें स्थित वह्निबीजवर्त्ती रुद्रका स्वरूप

**तत्क्रोडे रुद्रमूर्तिर्निवसति सततं शुद्ध-सिन्दूर-रागः ।**
**भस्मालिप्ताङ्गभूषाभरण-सितवपुर्वृद्धरूपी त्रिनेत्रो**
**लोकानामिष्टदाताऽभयलसितकरः सृष्टिसंहारकारी ॥ २० ॥**

मणिपूर पद्ममें रहनेवाली लाकिनी शक्तिका स्वरूप

**अत्रास्ते लाकिनी सा सकलशुभकरी वेदबाहूज्ज्वलाङ्गी**
**श्यामा पीताम्बराद्यैर्विविधविरचनालङ्कृता मत्तचित्ता ॥२०½॥**

मणिपूर चक्रके चिन्तनका फल

**ध्यात्वैतन्नाभिपद्मं प्रभवति नितरां संहृतौ पालने वा**
**वाणी तस्याननाब्जे निवसति सततं ज्ञानसन्दोहलक्ष्मीः ॥ २१ ॥**

---

सूर्यके समान रक्तवर्ण है। उस स्वस्तिकत्रययुक्त त्रिकोणके मध्यमें वह्निका अपना बीज 'रँ' अवस्थित है। वह्निबीजका वर्ण उदयकालीन सूर्यके समान रक्तवर्ण है। यह चार भुजाओंसे युक्त, उज्ज्वल अङ्गवाला है तथा मेषके ऊपर आरूढ़ है। अर्थात् वह्निबीजका वाहन मेष है। इसप्रकारसे स्वस्तिक-त्रययुक्त त्रिकोणस्थित वह्निबीज 'रँ' का ध्यान करें ॥ १९-१९½ ॥

उस वह्निबीजकी गोदमें सिन्दूरके समान अतिशय रक्ताकार, भस्मरूपी अङ्गाभरणके धारणसे श्वेत शरीरवाला, वृद्धरूपी, तीन आँखवाला, अभय मुद्रासे युक्त हाथवाला, सृष्टि एवं संहार करनेवाला रुद्र निरन्तर शोभायमान् हो रहा है।

**विमर्श**—मणिपूर चक्रस्थ अधिष्ठातृ देवता रुद्र है। यह रुद्र वह्निबीजके गोदमें स्थित है। यह अतिशय रक्ताकार है। भस्मके लेपन करनेसे इसका सम्पूर्ण शरीर श्वेत दिखाई देता है। इसकी तीन आँखें हैं। यह वृद्धरूपी है। यह रुद्र समस्त लोकके अभीष्टका प्रदान करनेवाला है, अभय मुद्रासे युक्त हाथवाला है अर्थात् पालन करनेवाला है तथा सृष्टि एवं संहार करनेवाला है ॥ २० ॥

यहींपर प्रसिद्ध लाकिनी नामक देवी स्थित है। वह सकल शुभ करनेवाली, चार भुजावाली, उज्ज्वल अङ्गवाली, श्याम वर्णवाली, पीत वस्त्रादि नाना प्रकारकी विरचनासे अलंकृत तथा प्रसन्न चित्तवाली है।

**विमर्श**—मणिपुर चक्रकी अधिष्ठात्री देवी लाकिनी शक्ति है। यह देवी रुद्रके वाम भागमें स्थित है। इसकी चार भुजाएँ हैं, अङ्ग अत्यन्त उज्ज्वल हैं। इसके शरीरका वर्ण श्याम है। यह पीत वस्त्रादि नाना प्रकारके आभरणोंसे अलंकृत है तथा सर्वदा प्रसन्न चित्तवाली है ॥ २०½ ॥

इस नाभिमूल स्थित मणिपूर कमलका ध्यान करके साधक संहार तथा पालन करनेमें समर्थ हो जाता है। ज्ञानसमूहका प्रकाश करनेवाली लक्ष्मीरूपा वाणी उस साधकके कमलरूपी मुखमें निवास करती है।

### अनाहत चक्रका निरूपण

तस्योर्ध्वे हृदि पङ्कजं सुललितं बन्धूककान्त्युज्ज्वलं
काद्यैर्द्वादशवर्णकैरुपहितं सिन्दूररागान्वितैः ।
नाम्नाऽनाहतसंज्ञकं सुरतरुं वाञ्छातिरिक्तप्रदं
वायोर्मण्डलमत्र धूमसदृशं षट्कोणशोभान्वितम् ॥ २२ ॥

---

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकार्धमें मणिपूर चक्रके चिन्तनके फलोंका निरूपण किया गया है। इस चक्रके ध्याताको पालन तथा संहार करनेकी शक्ति प्राप्त हो जाती है। यहाँपर '**वाणी**'का विशेषण '**ज्ञानसन्दोहलक्ष्मीः**' शब्द है। यह वाणी ज्ञान समूहको प्रकाशित करनेवाली है। यहाँपर बहुत ही सुन्दर रूपकका निर्देश किया गया है। लक्ष्मीका निवास स्थान अब्ज—जलज—पद्म है। वाणीका निवास स्थान आनन—मुख है। अतः लक्ष्मीरूपा वाणी अब्जरूपी आननमें निवास करती है। लक्ष्मी शब्दका अर्थ किसी भी अर्थमें—ऐश्वर्य, श्री, शोभा, सम्पत्ति आदिमें ले सकते हैं ॥ २१ ॥

उस मणिपूर कमलके ऊपर हृदय देशमें अत्यन्त मनोरम, बन्धुककी कान्तिः के समान उज्ज्वल, सिन्दूरके समान रक्त वर्णवाले 'क' आदि बारह अक्षरोंसे युक्त, कल्पवृक्षके समान, अभीष्टसे भी अधिक फल प्रदान करनेवाला अनाहत नामक कमल स्थित है। इस कमलकी कर्णिकाके मध्यमें स्थित षट् कोणमें धूमके समान वायुका मण्डल है।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकमें अनाहत चक्रका निरूपण किया गया है। इस चक्रका अवस्थान मणिपूर चक्रके ऊपर हृदय प्रदेशमें है। अनाहत कमल अत्यन्त मनोरम और बन्धूक पुष्पकी कान्तिके समान उज्ज्वल है। अर्थात् बन्धूक पुष्पके समान रक्त वर्णवाला है। इस कमलके बारह दल हैं। इन बारह दलोंपर सिन्दूर-के समान रक्त वर्णवाले कँ, खँ, गँ, घँ, ङँ, चँ, छँ, जँ, झँ, ञँ, टँ ठँ—ये बारह वर्ण सुशोभित हैं। यह कमल कल्प वृक्षके समान है। कल्प वृक्ष तो वाञ्छित फल-का प्रदान करता है, किन्तु यह कमल उससे भी अधिक अर्थात् वाञ्छितसे भी अधिक फलका प्रदान करता है। '**सुरतरुम्**' '**वाञ्छातिरिक्त पदम्**' इन दोनों शब्दों-से यह ज्ञात होता है कि कल्पतरु केवल अभीष्ट भोग मात्रका प्रदान करता है, किन्तु यह कमल अभीष्ट भोगके साथ-साथ मोक्षका भी प्रदान करता है। इस कमलकी कर्णिकाके मध्यमें षट् कोणाकार एक वायुमण्डल स्थित है। इसका वर्ण धूमके समान है ॥ २२ ॥

**वायुमण्डलके मध्यमें स्थित वायुबीजका स्वरूप**

**तन्मध्ये पवनाक्षरञ्च मधुरं धूमावली-धूसरं**
**ध्यायेत् पाणिचतुष्टयेन लसितं कृष्णाधिरूढं परम् ॥ २२½ ॥**

**वायुबीजवर्ती ईश्वरका स्वरूप**

**तन्मध्ये करुणा-निधानममलं हंसाभमीशाभिधं**
**पाणिभ्यामभयं वरञ्च विदधल्लोकत्रयाणामपि ॥ २३ ॥**

**अनाहत पद्मकी कर्णिकामें रहनेवाली काकिनी शक्तिका स्वरूप**

**अत्रास्ते खलु काकिनी नवतडित्पीता त्रिनेत्रा शुभा**
**सर्वालङ्करणान्विता हितकरी सम्यग् जनानां मुदा ।**
**हस्तैः पाश-कपाल-शोभन-वरान् सम्बिभ्रति चाभयं**
**मत्ता पूर्णसुधारसार्द्रहृदया कङ्कालमालाधरा ॥ २४ ॥**

---

उस वायुमण्डलके मध्यमें अत्यन्त मनोहर, धूमसे ढके होनेके कारण धूम्र वर्णवाले, चतुर्भुज, कृष्णसार मृगके ऊपर आरूढ़, प्रकृष्ट वायुके बीज 'यँ'का ध्यान करें ।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकार्धमें वायुमण्डलस्थित वायुबीजके स्वरूपका निरूपण किया गया है। पवनाक्षर अर्थात् वायुका अपना बीज 'यँ' है। यह 'यँ' मूर्त्याकार है; क्योंकि इसे चतुर्भज कहा गया है। वायुमण्डल धूम सदृश है, अतः उसमें स्थित वायुबीज भी धूमावलीसे आच्छादित होनेसे धूम्र वर्णवाला है। इसका वाहन कृष्णसार मृग है। कृष्णसार मृगको काला हरिण भी कहते हैं ॥ २२½ ॥

उस वायुबीजके मध्यमें करुणासागर रूपी, निर्मल, सूर्यके समान प्रभावाला, तीनों लोकोंको दोनों भुजाओंसे अभय तथा वरको प्रदान करता हुआ ईश्वर नामक देवता स्थित है ।

**विमर्श**—अनाहत चक्रके अधिष्ठातृ-देवता ईश्वर है। यह ईश्वर निर्मल तथा सूर्यके समान प्रभावाला है। इसकी दो भुजाएँ हैं। एक भुजामें अभय मुद्राका धारण किया है तथा अन्य भुजमें वर प्रदान करनेकी मुद्राका धारण किया है। यह ईश्वर करुणाका सागर है तथा तीनों लोकोंको अभय तथा वर प्रदान करनेवाला है ॥ २३ ॥

इसी पद्मकी कर्णिकाके मध्यमें काकिनी नामक देवी स्थित है, जो कि नवीन विद्युत्के समान पीत वर्णवाली, तीन नेत्रवाली, शुभको प्रदान करनेवाली, समस्त प्रकारके अलङ्कारोंसे युक्त, हर्षपूर्वक योगिजनोंको सम्यक् रूपसे हित

**अनाहत पद्मकी कर्णिकाके मध्यमें स्थित त्रिकोणका स्वरूप**

**एतन्नीरज-कर्णिकान्तर-लसच्छक्तिस्त्रिकोणाभिधा**
**विद्युत्कोटिसमानकोमलवपुः सास्ते तदन्तर्गतः।**
**बाणाख्यः शिवलिङ्गकोऽपि कनकाकाराङ्गरागोज्ज्वलो**
**मौलौ सूक्ष्मविभेदयुङ्मणिरिव प्रोल्लासलक्ष्म्यालयः ॥ २५ ॥**

---

करनेवाली, हाथोंमें पाश, कपाल, शोभनवर एवं अभयको धारण करनेवाली, प्रसन्न चित्तवाली, पूर्णामृतरससे आर्द्र हृदयवाली तथा अस्थियोंकी मालाको धारण करनेवाली है।

**विमर्श**--अनाहत पद्मकी अधिष्ठात्री शक्ति काकनी देवी है। यह देवी त्रिनेत्रा तथा चतुर्भुजा है, चारों भुजाओंमें पाश, कपाल, वर तथा अभयको धारण की हुई है. हर्षपूर्वक योगिजनोंका हित करनेवाली है, जो स्वयं प्रसन्न चित्त-वाली है तथा दूसरेको भी प्रसन्न चित्त बनानेवाली है। **पूर्णसुधारसार्द्रहृदया**—सहस्रारसे पूर्णामृत क्षरण होते हुए कमलोंके मध्यमें स्थित छिद्रसे जाते हुए मूलाधार कमलमें पहुँचता है, जहाँ कि कुण्डलिनी इसका पान करती है। जब यह पूर्णामृत सहस्रारसे चलता है तो रास्तेमें प्रत्येक कमलमें स्थित देव एवं देवियोंको अमृतसे आप्लावित कर देता है। यह रस पूर्णानन्दका जनक है, अतः इसे पूर्णामृत रस कहते हैं, अतः इस रससे आर्द्र हृदयवाली काकिनी देवी **मत्ता**--उन्मत्ता अर्थात् अत्यन्त प्रसन्न चित्तवाली है ॥ २४ ॥

इस अनाहत कमलकी कर्णिकाके मध्यमें कोटि विद्युत्के समान सुन्दर देदीप्य-मान्, अत्यन्त कोमल शरीरवाली त्रिकोणाकार एक शक्ति शोभायमान् है। उस शक्ति के अन्दर सुवर्णाकार अङ्गरागसे उज्ज्वल, सूक्ष्म छिद्रसे युक्त मस्तकवाला, मणिके समान देदीप्यमान्, कामोद्गमकी शोभासे युक्त बाण नामक शिव लिङ्ग भी स्थित है।

**विमर्श**--प्रस्तुत श्लोकमें अनाहत कमलकी कर्णिकाके मध्यमें स्थित त्रिकोण तथा उस त्रिकोणान्तर्गत बाण नामक शिव लिङ्गका वर्णन किया जा रहा है। **शक्तिस्त्रिकोणाभिधा**—अनाहत कमलकी कर्णिकाके मध्यमें एक त्रिकोण है। यह त्रिकोण अधोमुख है; क्योंकि शक्ति पदका यहाँपर प्रयोग हुआ है, अतः यह भी निष्कर्ष कथन है कि यह एक त्रिकोणाकार योनि है। इसमें यह भी कारण है कि इसीमें बाण नामक शिव लिङ्ग स्थित है। इस त्रिकोणाकार योनि कोटि विद्युत्के समान प्रकाशमान् है। इसका शरीर अत्यन्त कोमल है। **बाणाख्यः शिव-लिङ्गकः**--त्रिकोणाकार योनिमें एक बाण नामक शिव लिङ्ग है। यह लिङ्ग सुवर्णा-कार अङ्गरागोंसे अत्यन्त उज्ज्वल बना है, अर्थात् सोनेके समान अत्यन्त चमकीला है। इस शिव लिङ्गके मस्तकमें एक छिद्र है। यह छिद्र अत्यन्त सूक्ष्म

**अनाहत चक्रके चिन्तनका फल**

**ध्यायेद् यो हृदि पङ्कजं सुरतरुं शर्वस्य पीठालयं**
**देवस्याऽनिलहीनदीपकलिकाहंसेन संशोभितम् ।**
**भानोर्मण्डल-मण्डितान्तर-लसत्किञ्जल्क-शोभाधरं**
**वाचामीश्वर ईश्वरोऽपि जगतां रक्षाविनाशे क्षमः ।। २६ ।।**
**योगीशो भवति प्रियात् प्रियतमः कान्ताकुलस्याऽनिशं**
**ज्ञानीशोऽपि कृती जितेन्द्रियगणो ध्यानावधानक्षमः ।**
**गद्यैः पद्यपदादिभिश्च सततं काव्याम्बुधारावहो**
**लक्ष्मीरङ्गणदैवतः परपुरे शक्तः प्रवेष्टुं क्षणात् ।। २७ ।।**

---

है, अतः छिद्रयुक्त इस शिव लिङ्गका मस्तक भाग मणिके समान देदीप्यमान् है । लिङ्गके अग्रभागको 'मणि' भी कहते हैं । इससे 'बाण' लिङ्गका आकार स्पष्ट होता है कि यह पुरुष जननेन्द्रियके समान आकारवाला है । प्रोल्लासलक्ष्यालयः—यह लिङ्ग कामके उद्गमकी शोभासे युक्त है, अर्थात् कमनीय कामकी शोभासे युक्त है ।। २५ ।।

जो व्यक्ति कल्प वृक्षके समान समस्त कामनाओंको पूर्ण करनेवाला, शिवका पीठालय, वायु रहित दीपशिखाकार हंस जीवात्मासे सुशोभित, सूर्यमण्डलसे मण्डित अन्तःस्थित केसरकी शोभाको धारण करनेवाला इस अनाहत हृत्कमलका ध्यान करता है वह वाणीमें बृहस्पतिके समान हो जाता है और भी जगत्के शासन, रक्षण तथा विनाश करनेमें समर्थ हो जाता है ।

**विमर्श**——प्रस्तुत श्लोकमें अनाहत पद्मके चिन्तनके फलका निरूपण किया जा रहा है । जो व्यक्ति अनाहत पद्मका ध्यान करता है वह वाणीमें बृहस्पतिके समान हो जाता है । इतना नहीं बल्कि वह सम्पूर्ण जगत्के शासन, रक्षण तथा विनाशन करनेमें भी समर्थ हो जाता है । यह अनाहत पद्म किस प्रकारका है ? तो कहते हैं——यह कल्पवृक्षके समान समस्त अभीष्ट वस्तुका प्रदान करने वाला है । यह शर्व—बाण लिङ्गका पीठालय है । इस कमलमें हंस अर्थात् जीवात्मा निवास करता है जो कि वायु रहित दीपशिखाके आकारका है । सबसे बड़ी विशेषता यह है कि जीवात्माका निवास अनाहत पद्म——हृत्कमलमें है । इस अनाहत कमलके ऊपरमें एक सूर्यमण्डल है, सूर्यमण्डलका मध्य केसरकी शोभाको धारण किया है ।।२६।।

इस कमलका चिन्तक योगियोंमें श्रेष्ठ, समस्त स्त्रीवर्गके प्रियोंमें भी अत्यधिक प्रिय, ज्ञानियोंमें श्रेष्ठ, शास्त्रकार, जितेन्द्रिय, ध्यान करनेमें कुशल, गद्य तथा पद्य आदि काव्यकी धाराको निरन्तर प्रवाहित करनेवाला, लक्ष्मीके साथ विलास करनेवाले देव विष्णुके सदृश तथा क्षण भरमें ही दूसरेके शरीरमें प्रवेश करनेमें सक्षम हो जाता है ।

### विशुद्ध चक्रका निरूपण

**विशुद्धाख्यं कण्ठे सरसिजममलं धूमधूम्रावभासं**
**स्वरैः सर्वैः शोणैर्दलपरिलसितैर्दीपितं दीप्तबुद्धेः ।**

---

**विमर्श**--जो कोई इस अनाहत कमलका चिन्तन करता है वह व्यक्ति **कान्ता-कुलस्य प्रियात् प्रियतमः** अर्थात् स्त्रियोंके लिए अत्यन्त प्रिय बन जाता है। इस पुरुष-में स्त्रियोंको आकर्षण करनेवाली एक शक्ति स्वाभाविक रूपसे उत्पन्न हो जाती है, जिससे कि अपने पतिके रहते हुए भी स्त्रियाँ चञ्चला बनकर इस पुरुषके प्रति अधिक प्रेम करने लगती हैं। **ध्यानावधानक्षमः**--ब्रह्मका चिन्तन करना ही ध्यान है। ब्रह्म-चिन्तनमें स्वाभाविकरूपसे मनको अभिनिवेश करना आसान काम नहीं है, किन्तु अनाहत पद्मके चिन्तनसे ब्रह्मचिन्तनमें मनको आसानीसे अभिनिवेश कर सकते हैं। **लक्ष्मीरङ्गणदैवतः**--लक्ष्मीके साथ विलास करनेवाला देवता विष्णु है। जहाँ कहीं भी लक्ष्मी रहती है वह स्थान आनन्द भोगका आगार बना रहता है। लक्ष्मीका अर्थ सम्पत्ति तथा विष्णु पत्नी लक्ष्मी है। अनाहतपद्मके चिन्तन करनेवाला पुरुष दोनों प्रकारसे परिपूर्ण हो जाता है, अर्थात् प्रचुर धन-सपत्तिका भोग करता है तथा भगवान् विष्णुके सदृश हो जाता है अर्थात् विष्णुके समान सकल ऐश्वर्यसे पूर्ण भगवान् बन जाता है। इसमें स्वतः विष्णुके समान शक्तिका उदय हो जाता है। **क्षणात् परपुरे प्रवेष्टुं शक्तः**--इन शब्दोंसे यहाँपर दो प्रकारके अर्थ निकलते हैं। पहला तो यह है कि इस अनाहत पद्मके चिन्तनसे साधक परपुरे अर्थात् दूसरेके शरीरमें प्रवेश करनेमें समर्थ हो जाता है, अर्थात् परकाय प्रवेशकी सिद्धिप्राप्ति होती है। इस पद्मके चिन्तनसे परकाय प्रवेशकी सिद्धि इसलिए होती है कि इसी पद्ममें निवातदीपकलिकाकार हंस--जीवात्माका निवास है। जीवात्माका चिन्तन यहीं पर होता है। जब कुण्डलिनीका जागरण करना होता है तो भी जीवात्माका ध्यान कर मूलाधारमें पहुँचाना होता है। प्राणप्रतिष्ठा जब मूर्तियोंकी करनी होती है तब इसी जीवात्माका ध्यान कर प्राणप्रतिष्ठा की जाती है। निष्कर्ष यह है कि जीवात्माको स्थूल शरीरसे भिन्न मानकर चिन्तन करनेसे परकाय प्रवेशकी सिद्धि होती है, जो कि इसी पद्मके चिन्तनका फल है। दूसरा अर्थ यह है कि इस पद्मके चिन्तन करने-वाला पुरुष 'परपुरे' प्रवेश करता है अर्थात् कितना भी बड़ा गहन दुर्ग क्यों न हो भूत प्राणियोंके लिए अदृश्य बन जानेसे आकाशादिगमन करके परपुरमें प्रवेश कर सकता है। इससे स्पष्ट ज्ञात होता है कि अनाहत पद्मके चिन्तनसे साधकको अदृश्यविद्या तथा आकाशादिगमन क्रियाकी सिद्धि प्राप्त होती है॥ २७॥

कण्ठमें अत्यन्त निर्मल, धूम्र वर्णवाला, रक्त वर्णवाले समस्त स्वरों--'अ'से लेकर 'अः' तक षोलह अक्षरोंसे युक्त दलवाला, निरन्तर योगाभ्याससे प्रकाशित

समास्ते पूर्णेन्दुप्रथिततम-नभोमण्डलं वृत्तारूपम् ॥ २७¾ ॥

नभोबीजमवर्ती सदाशिवका स्वरूप

हिमच्छायानागोपरिलसिततनोः शुक्लवर्णाम्बरस्य ॥ २८ ॥
भुजैः पाशाभीत्यङ्कुशवरलसितैःशोभिताङ्गस्य तस्य
मनोरङ्के नित्यं निवसति गिरिजाभिन्नदेहो हिमाभः ।
त्रिनेत्रः पञ्चास्यो ललितदशभुजो व्याघ्रचर्माम्बराढ्यः
सदापूर्वो देवः शिव इति च समाख्यानसिद्धः प्रसिद्धः ॥ २९ ॥

---

बुद्धिवालेके सम्बन्धमें प्रकाशित, पूर्णचन्द्रके मण्डलके समान सम्पूर्ण शुक्लवर्ण गोलाकार आकाशमण्डलसे युक्त कर्णिकावाला विशुद्ध नामक एक पद्म स्थित है ।

**विमर्श**––प्रस्तुत श्लोकके तीन पादोंमें विशुद्ध पद्मका निरूपण किया गया है । विशुद्ध पद्मका स्थान कण्ठ है । इसका वर्ण धूमके समान है अर्थात् यह धूम्र वर्ण-वाला है । इसके षोलह दल हैं । इन षोलह दलोंपर 'अ' से लेकर 'अः' तक बिन्दुयुक्त अर्थात् अँ, आँ, इँ, ईँ, उँ, ऊँ, ऋँ, ॠँ, ऌँ, ॡँ, एँ, ऐँ, ओँ औँ, अँ, अः––ये षोलह अक्षर विराजमान् हैं । इन अक्षरोंका वर्ण रक्त है । इस विशुद्ध पद्मकी कर्णिकाके मध्यमें चन्द्रमण्डलके समान शुक्ल वर्णवाला गोलाकार एक आकाशमण्डल है । **दीपितं दीप्त-बुद्धेः**––यह विशुद्ध पद्म उसीके लिए प्रकाशित होता है अर्थात् उसीके ज्ञानका विषय बन सकता है जिसकी बुद्धि निरन्तर योगाभ्याससे प्रकाशित हो चुकी है, अतः प्रत्येक साधकको चाहिए कि कुण्डलिनी योगके लिए यम-नियमादि साधनोंसे चित्तवृत्तिको स्थिर करे ॥ २७¾ ॥

उस शुक्ल वर्णके आकाशके मध्यमें शुक्लहस्तीके ऊपर आरूढ़ पाश, अंकुश, वर तथा अभयसे युक्त हाथोंसे सुशोभित अंगवाले उस आकाश बीज 'हँ'-की गोदमें अर्द्धनारीश्वररूप, शुक्लवर्णवाला, तीन नेत्रवाला, पाँच मुखवाला, दश भुजाओंसे सुशोभित, व्याघ्रचर्मी रूपी वस्त्रको धारण किया हुआ नित्यस्वरूप प्रसिद्ध प्राधान्य-से प्रख्यात सदाशिव नामक देवता निरन्तर विराजमान् है ।

**विमर्श**––प्रस्तुत श्लोकमें आकाशमण्डलके मध्यमें स्थित आकाशबीजको बतलाते हुए उस आकाशबीजके गोदमें स्थित सदाशिव देवताको बतला रहे हैं । उस शुक्ल वर्णके आकाशके मध्यमें आकाशका बीज 'हँ' मूर्त्याकारसे विराजमान् है । आकाश शुक्ल वर्ण होनेसे इसका बीज 'हँ' भी शुक्ल वर्णवाला है। इसका वाहन **हिमच्छायानागः**––बरफके समान कान्तिवाला हस्ती अर्थात् शुक्ल हस्ती है । इस आकाशबीजकी चार भुजाएँ हैं। ये भुजाएँ पाश, अंकुश, वर तथा अभय––इनसे युक्त रहनेसे इस बीजकी अंगशोभा बढ़ रही है । इस आकाश

विशुद्ध पद्मकी कर्णिकामें रहनेवाली शाकिनी शक्तिका स्वरूप

**सुधासिन्धोः शुद्धा निवसति कमले शाकिनी पीतवस्त्रा**
**शरं चापं पाशं सृणिमपि दधती हस्तपद्मैश्चतुर्भिः ।**
**सुधांशोः सम्पूर्णं शशपरिरहितं मण्डलं कर्णिकायां**
**महामोक्षद्वारं श्रियमभिमतशीलस्य शुद्धेन्द्रियस्य ॥ ३० ॥**

---

बीजके गोदमें सदाशिव नामक देवता निरन्तर विराजमान् है। इसका वर्ण शुक्ल है। यह **गिरिजाभिन्नदेहः**--गिरिजा पार्वतीसे अभिन्न देह अर्थात् अर्द्धनारीश्वर विग्रह रूप है। इसकी तीन आँखें, पाँच मुख तथा दस भुजाएँ हैं। इसका वस्त्र व्याघ्रचर्म है। **समाख्यानसिद्धः**—इस सदाशिवकी शास्त्रानुमत रूपसे तथा योगियों-के मनमें प्रकाशित रूपसे नित्यस्वरूपके रूपसे प्रसिद्धि है। विशुद्ध पद्मका अधिष्ठातृ-देवता सदाशिव है ॥ २९ ॥

उस विशुद्ध पद्ममें सुधा समुद्रके समान शुक्ल वर्णवाली एवं सुशीतल किरणवाली, पीत वस्त्रको धारण करनेवाली, चारों करकमलोंमें शर, चाप, पाश तथा सृणिको धारण करनेवाली शाकिनी नामक देवी निवास करती है। इसी कमलकी कार्णिकाके मध्यमें कलंक रहित सम्पूर्ण चन्द्रका एक मण्डल है जो योगश्रीको चाहनेवाले जितेन्द्रिय पुरुषके लिए निर्वाण मुक्तिका द्वार है।

**विमर्श**--प्रस्तुत श्लोकके प्रथम दो पादोंमें शाकिनी देवीका तथा द्वितीय दो पादोंमें विशुद्ध पद्मकी कर्णिकाके मध्यमें स्थित पूर्णचन्द्रमण्डलका कथन है। विशुद्ध पद्म-की अधिष्ठात्री देवी शाकिनी देवी है। **सुधासिन्धोः शुद्धा**–शाकिनी देवी सुधा समुद्रके समान शुद्धा–शुक्लवर्णा है। शाकिनी देवीको ज्योतिःस्वरूपा कहा गया है। शाकिनी देवीके शरीरसे जो किरण निकलती हैं वे सुशीतल तथा शुक्लवर्ण हैं। जिस प्रकारसे सुधा सिन्धुका अमृतमय सुशीतल शुक्लत्व कथन किया गया उसी प्रकार ज्योतिःस्वरूपा शाकिनी देवीका भी उत्ताप रहित शुक्ल किरण है। यह देवी पीत वस्त्रको धारण करनेवाली तथा चार भुजावाली है। चारों भुजाओंमें शर, चाप, पाश तथा अंकुश सुशोभित हो रहे हैं। विशुद्ध पद्मकी कर्णिकाके मध्यमें एक निष्कलंक पूर्णचन्द्रका मण्डल है। **श्रियमभिमतशीलस्य**--श्रीशब्दसे योगश्री अर्थात् योगसे प्राप्त मुक्ति–मोक्ष है। इसी मुक्तिके लिए निरन्तर चिन्तन करनेवाले जितेन्द्रिय पुरुषके लिए योगमार्गके अवलम्बनसे यह चन्द्रमण्डल **मोहामोक्षद्वारम्**—निर्वाण मुक्तिका द्वार है। इसे इसलिए निर्वाणमुक्तिका द्वार कहा गया है कि इस चन्द्रमण्डलके चिन्तनसे योग मार्गके अव-लम्बनसे योगी निर्वाण मुक्तिको अवश्य प्राप्त कर लेता है ॥ ३० ॥

### विशुद्ध चक्रके चिन्तनका फल

**इह स्थाने चित्तं निरवधि विनिधायाऽऽत्मसम्पूर्णयोगः**
**कविर्वाग्मी ज्ञानी स भवति नितरां साधकः शान्तचेताः ।**
**त्रिकालानां दर्शी सकलहितकरो रोगशोकप्रमुक्त-**
**श्चिरञ्जीवी जीवी निरवधिविपदां ध्वंसहंसप्रकाशः ॥ ३१ ॥**

---

इस विशुद्ध पद्मका जो साधक चिन्तन करता है वह ब्रह्मात्मयोगको प्राप्त करता है; कवि, वक्ता, तथा ज्ञानी होता है; उसका चित्त निरन्तर शान्तिगुणोंसे युक्त रहता है । वह भूत, वर्तमान तथा भविष्य—तीनों कालोंका द्रष्टा बन जाता है । वह सबका कल्याण करनेवाला तथा समस्त रोग तथा शोकोंसे मुक्त होकर चिरंजीवी होता है । इस प्रकारका पुरुष असीमित विपत्तियोंको नष्ट करनेवाले हंसके प्रकाश-वाला—सूर्यरूप हो जाता है ।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकमें विशुद्ध पद्मके चिन्तनसे प्राप्त होनेवाले फलका कथन किया गया है । **आत्मसम्पूर्णयोगः**–आत्मा शब्दसे जीवात्मा अर्थ प्रतीत होता है । सम्पूर्ण–परत्मात्मा–ब्रह्म है । जीव अज्ञानके कारण अपनेको अपूर्ण समझता है । तब वह सम्पूर्ण—ब्रह्म होना चाहता है । जब अज्ञान नष्ट हो जाता है तब जीव अपनेको सम्पूर्ण मानता है । उस समय वह अपूर्ण–जीव नहीं रहता बल्कि सम्पूर्ण–ब्रह्म हो जाता है–यही है आत्म-ब्रह्मका योग । समस्त योगका मूल लक्ष्य आत्म-ब्रह्मका योग–मोक्ष है और यही योगकी परमसिद्धि कैवल्यप्राप्ति है । इस विशुद्ध पद्मके चिन्तनसे यह आत्म-ब्रह्म योग प्राप्त हो जाता है । **शान्तचेताः**—जिसका हृदय–चित्त शान्त है उसे शान्तचेताः कहते हैं । चित्त तभी शान्त होगा जब वह शान्तिगुणोंसे युक्त हो । दया, प्राणियोंमें अलोलुपता, मृदुता, लज्जा, चपलतारहित, तेज, क्षमा, धृति, शौच, द्रोहशून्यता, अतिमानितासे शून्य होना आदि–ये शान्तिगुण कहलाते हैं । इन गुणोंसे युक्त व्यक्ति शान्तचेताः कहलाता है । विशुद्ध पद्मके ध्यानसे साधक शान्त-चेताः हो जाता है । **चिरञ्जीवी**—चिरञ्जीवीका अर्थ यहाँ पर शरीरके साथ सब-दिनके लिए जीवन यापन करना नहीं है । जब ज्ञान प्राप्त हो जाता है तब समस्त शोक नष्ट हो जाता है । शोकरहित होनेसे पुरुषका शारीरिक व्याधि भी नहीं होती है; क्योंकि शोक एक मानसिक व्याधि है । मानसिक व्याधि कारण बनता है शारीरिक व्याधिके उत्पन्न करनेमें; अतः ज्ञान प्राप्त होनेसे दोनों प्रकारके व्याधिनाशसे मनुष्य चिर समय तक देह धारण करता है । प्रारब्ध कर्मके क्षयके पश्चात् शरीर त्याग अवश्य होता है । **ध्वंसहंसप्रकाशः**—असीमित विपदाओंको नष्ट करनेमें साधक सूर्यके समान तेजस्वी बन जाता है । विशुद्ध पद्मके चिन्तनसे साधकको वह शक्ति प्राप्त होती है जिससे सकल विपदाएँ नष्ट हो जाती हैं । हंस

**आज्ञा चक्रका निरूपण**

**आज्ञानामाऽम्बुजं तद्धिमकरसदृशं ध्यानधाम प्रकाशं।**
**हक्षाभ्यां वै कलाभ्यां परिलसितवपुर्नेत्रपत्रं सुशुभ्रम् ॥ ३१½ ॥**

**आज्ञा पद्मकी कर्णिकामें रहनेवाली हाकिनी शक्तिका स्वरूप**

**तन्मध्ये हाकिनी सा शशिसमधवला वक्त्रषट्कं दधाना।**
**विद्यामुद्रां कपालं डमरु जपवटीं बिभ्रती शुद्धचित्ता ॥ ३२ ॥**

---

शब्दसे सहस्रार स्थित हंस रूप आत्माका भी ग्रहण होता है, जो सूर्यके समान प्रकाशवाला है; अर्थात् अज्ञान तथा आपदाओंको नष्ट करनेवाला है। विशुद्ध चक्रमें वैखरी शक्ति स्थित है ॥ ३१ ॥

भौहोंके मध्यमें चन्द्रमाके समान शुक्लवर्णवाला, ध्यानका स्थान, प्रकाशस्वरूप, स्वरयुक्त 'ह' तथा 'क्ष' दोनों अक्षरोंसे युक्त दो दलवाला, अत्यन्त शुभ्र आज्ञा नामक एक पद्म स्थित है।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकार्धमें अब आज्ञा चक्रका निरूपण किया जा रहा है। यह आज्ञा पद्म दोनों भौहोंके बीचमें स्थित है। इसका वर्ण चन्द्रमाके समान शुक्लवर्ण है। **ध्यानधाम**—सामान्यतः यदि ध्यान केन्द्रित करना हो तो आज्ञा चक्रमें ही ध्यान रखना सर्वोत्तम है। यहाँपर शीघ्रतासे ध्यान केन्द्रित होता है; अतः इसे ध्यानका स्थान—धाम कहा गया है। **प्रकाशम्**—यह प्रकाश स्वरूप है; अर्थात् यह अत्यन्त प्रकाशमान् है। **नेत्रपत्रम्**—नेत्रशब्द दो संख्याका सूचक है। पत्र कहते हैं दलको; अतः यह पद्म नेत्रपत्र—दो दलवाला है। इन दोनों दलोंमें 'हँ' तथा 'क्षँ' विराजमान होनेसे यह कमल अत्यन्त शुभ्र दीखता है। इससे स्पष्ट होता है कि 'हँ' तथा 'क्षँ'—दोनों अक्षर शुभ्र हैं। **कलाभ्याम्**—कला शब्द स्वरों या अक्षरोंका वाचक है। 'ह' तथा 'क्ष' दोनों स्वरोंसे युक्त एवं बिन्दुसे युक्त होकर 'हँ' तथा 'क्षँ'के रूपमें दलोंमें स्थित हैं ॥ ३१½ ॥

उस आज्ञा पद्मके मध्यमें चन्द्रमाके समान शुक्ल वर्णवाली, छः मुखवाली, हाथोंमें ज्ञानमुद्रा, कपाल, डमरु तथा जपमालाको धारण करनेवाली, शुद्ध चित्तवाली हाकिनी देवी स्थित है।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकार्धमें आज्ञा चक्रमें स्थित हाकिनी देवीके स्वरूपका विवेचन किया गया है। आज्ञा चक्रकी अधिष्ठात्री देवी हाकिनी शक्ति है। यह देवी चन्द्रमाके समान शुक्ल वर्णवाली है। इसके छ मुख हैं, चार भुजाएँ हैं। इन चारों भुजाओंमें ज्ञानमुद्रा, कपाल, डमरु तथा जपवटी अर्थात् जपमाला सुशोभित हैं। यह देवी अत्यन्त शुद्ध चित्तवाली है ॥ ३२ ॥

### आज्ञा पद्ममें रहनेवाले मनकी स्थितिका स्वरूप

**एतत्पद्मान्तराले निवसति च मनः सूक्ष्मरूपं प्रसिद्धं**
**योनौ तत्कर्णिकायामितरशिवपदं लिङ्गचिह्नप्रकाशम् ।**
**विद्युन्माला-विलासं परम-कुल-पदं ब्रह्मसूत्र-प्रबोधं**
**वेदानामादिबीजं स्थिरतरहृदयश्चिन्तयेत् तत् क्रमेण ॥ ३३ ॥**

---

इस पद्मके अन्तरालमें सूक्ष्म रूपसे प्रसिद्ध मन स्थित है। इसी पद्मकी कर्णिकाके मध्यमें स्थित त्रिकोणमें विद्युत्की मालाके समान प्रकाशवाला इतर नामक शिव लिङ्गरूपसे भासित हो रहा है। इसीके ऊपर विद्युत्के समान प्रकाशवाले शक्तिरूप त्रिकोणमें वेदोंका आदिबीज प्रणव 'ॐ' स्थित है जो कि ब्रह्मनाड़ीको प्रकाशित करनेवाला है, उनका क्रमसे स्थिर चित्तसे चिन्तन करे।

**विमर्श**––प्रस्तुत श्लोकमें आज्ञा चक्रमें स्थित मन, इतर लिङ्ग तथा प्रणवका निरूपण किया गया है। **मनः सूक्ष्मरूपम्**—इसी आज्ञा चक्रमें मन सूक्ष्मरूपसे स्थित है। यह इतना सूक्ष्म है कि इसे देखा नहीं जा सकता है; क्योंकि यह संकल्प-विकल्पात्मक वृत्तिरूप है। इसकी अनुभूति होती है। **प्रसिद्धम्**—यद्यपि मनको देख नहीं सकते तथापि इसकी स्थितिकी अनुभूति होनेसे ध्यान––चिन्तन द्वारा यह मन ज्ञेय बन जाता है; अतः यहाँपर मनकी सत्ताको स्वीकारते हुए 'प्रसिद्ध' पदका प्रयोग किया गया है। आज्ञा पद्मकी कर्णिकाके मध्यमें **योनौ**—एक त्रिकोण है। उस त्रिकोणके मध्यमें इतर नामक शिव स्थित है। **इतरशिवपदम्**––'इ'का अर्थ है काल। इ––कालको जो तर जाता है अर्थात् जो कालातीत है वही इतर है। शिव इसी पद्ममें लिङ्गरूपसे विराजमान् है। इसे 'इतर लिङ्ग' कहते हैं। यह विजलीकी मालाके समान प्रकाशवाला अर्थात् अत्यन्त शुक्ल वर्णवाला है। **परमकुलपदम्**––कुल कहते हैं शक्तिको, जो कि एक त्रिकोणरूपा है। यह त्रिकोण इतर लिङ्गके ऊपर स्थित है जो कि परमा अर्थात् बिजलीके समान प्रकाशवाला सर्वोत्कृष्ट है। यहाँ पर वस्तुतः पाठ 'परमकुलपथम्' होना चाहिए; क्योंकि 'परमकुलपथम्'का अर्थ होगा परशक्तिका पथ अर्थात् कुण्डलिनीका मार्ग उस इतर लिङ्गके मध्यमें है। अर्थात् अन्य लिङ्गोंके समान यह छिद्रयुक्त है। **वेदानामादिबीजम्**––वेदोंका आदिबीज प्रणव है। प्रणव कहते हैं 'ॐ' को। यह 'ॐ' इतर लिङ्गके ऊपर स्थित त्रिकोणके मध्यमें विद्यमान है। आगे इसे प्रणवाकृति अन्तरात्मा ज्योतिः रूप कहा गया है। **ब्रह्मसूत्रप्रबोधम्**––ब्रह्म नाड़ीके निरूपणके समयमें कहा गया है कि ब्रह्म नाड़ी ही चित्रिणी नाड़ी है। इस चित्रिणी नाड़ीको 'प्रणव विलासिता' भी कहा गया है। यहींपर उसी बातको पुनः कहते हैं कि ब्रह्म नाड़ीको प्रकाशित करनेवाला प्रणव––ॐ ही है। 'ॐ' इतना प्रकाशवाला है कि यहाँपर पहुँचनेवाली ब्रह्म नाड़ी भी अत्यन्त प्रकाशवाली तेजोमयी बन जाती है, जिससे कि समस्त

आज्ञा चक्रके चिन्तनका फल

**ध्यानात्मा साधकेन्द्रो भवति परपुरे शीघ्रगामी मुनीन्द्रः**
**सर्वज्ञः सर्वदर्शी सकलहितकरः सर्वशास्त्रार्थवेत्ता।**
**अद्वैताचारवादी विलसति परमापूर्वसिद्धि-प्रसिद्धो**
**दीर्घायुः सोऽपि कर्त्ता त्रिभुवनभवने संहृतौ पालने च ॥ ३४ ॥**

---

कमल प्रकाशित हो जाते हैं। **चिन्तयेत् तत् क्रमेण**—यहाँपर क्रमसे चिन्तन करनेके लिए कहा गया है। श्लोकमें क्रमसे नहीं दिया गया है। वस्तुतः क्रम इस प्रकार है—इस आज्ञा पद्मकी कर्णिकाके मध्यमें हाकिनी शक्ति है। इस हाकिनी शक्तिके ऊपरमें स्थित त्रिकोणमें इतर लिङ्ग है। इतर लिङ्गके ऊपरमें स्थित त्रिकोणमें प्रणव स्थित है। प्रणवके ऊपरमें मन स्थित है। उपर्युक्त क्रमसे स्थिर चित्त होकर चिन्तन करना चाहिए ॥ ३३ ॥

आज्ञा चक्रका ध्यान करनेवाला पुरुष साधकोंमें श्रेष्ठ, शीघ्र ही दूसरेके पुरमें प्रवेश करनेवाला, मुनियोंमें श्रेष्ठ, सर्वज्ञ, सर्वदर्शी, सबका हित करनेवाला, सकल शास्त्रोंके अर्थोंको जाननेवाला, अद्वैतवादी, उत्तम महासिद्धियोंकी प्राप्तिमें समर्थ तथा दीर्घायु हो जाता है। वह पुरुष भी तीनों लोकोंके रचना, पालन तथा संहार करनेमें सक्षम हो जाता है।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकमें आज्ञा चक्रके चिन्तनसे प्राप्त होनेवाले फलोंका कथन किया जा रहा है। आज्ञा चक्रका जो पुरुष चिन्तन करता है वह साधकोंमें श्रेष्ठ हो जाता है। उसे परकाय प्रवेशसिद्धि तथा अभेद्य दुर्गमें प्रवेश करनेकी सिद्धिकी प्राप्ति होती है। **मुनीन्द्रः**—मनन करना जिसका स्वभाव हो उसे मुनि कहते हैं। आज्ञा चक्रका मनन करनेवाला पुरुष मुनियोंमें श्रेष्ठ हो जाता है। **सर्वज्ञः**—सर्वज्ञका अर्थ है सब कुछ जाननेवाला; अर्थात् जगत्को जगत् तथा ब्रह्मको ब्रह्मके रूपमें जानना; प्रत्येक वस्तुओंका विवेचन कर सत् तथा असत्का ज्ञान करना है। **सर्वदर्शी**—सर्वदर्शीका अर्थ है सब कुछ देख लेना। शास्त्रके नियमोंके अनुसार विवेक बुद्धिसे पूर्व तथा परका ज्ञान करना। **सर्वशास्त्रार्थवेत्ता**—सकल वेदादि शास्त्रोंमें एकमात्र ब्रह्म तथा आत्माका प्रतिपादन किया गया है। यही शास्त्रोंका अर्थ है। इसे जो जानता है वस्तुतः वही शास्त्रार्थवेत्ता है। **अद्वैताचारवादी**—शास्त्रोंमें ब्रह्म तथा आत्माके एकत्वका प्रतिपादन किया गया है। ब्रह्म ही आत्मा है। मायाके कारण भिन्न-सा अनुभव होता है; किन्तु माया मिथ्या है। जैसे एक बुन्द जल भी जल है तथा सम्पूर्ण तालाबका जल भी वही जल। इसी प्रकार शरीरमें जब ब्रह्म रहता है तो वह आत्मा—जीवात्मा कहलाता है, किन्तु जब इन शरीरादि पदार्थोंसे अलग हो जाता है तो वह ब्रह्म कहलाता है। इस प्रकार आत्मा तथा ब्रह्मके एकत्वका जो आचरण करता है वही अद्वैता-

### आज्ञा-पद्ममें रहनेवाले प्रणवका स्वरूप

तदन्तश्चक्रेऽस्मिन् निवसति सततं शुद्धबुद्धचन्तरात्मा
प्रदीपाभ-ज्योतिः प्रणव-विरचना-रूप-वर्ण-प्रकाशः।
तदूर्ध्वे चन्द्रार्द्धस्तदुपरि विलसद्-बिन्दुरूपी मकार-
स्तदूर्ध्वे नादोऽसौ जलधवल-सुधाधारसन्तान-हासी ॥ ३५ ॥

---

चारवादी—अद्वैतवादी है। **परमापूर्वसिद्धिप्रसिद्धः**—सिद्धियाँ अनेक हैं, किन्तु उनमें अणिमा-महिमा आदि अष्टसिद्धि प्रमुख हैं। इस आज्ञा चक्रके ध्यानसे साधकको ये सारी सिद्धियाँ तो प्राप्त हो ही जाती हैं और भी इसकी विशेषता यह है कि इच्छित सिद्धियाँ अर्थात् जो चाहे वह सब कुछ अपने आप प्राप्त हो जाते हैं। इसलिए 'परमापूर्वसिद्धि' शब्दका प्रयोग यहाँपर किया गया है। अतः इसी श्लोकमें यह भी कहा गया है कि त्रिभुवनकी उत्पत्ति, पालन तथा संहार करनेमें ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश्वरके समान शक्ति उस साधकको प्राप्त होती है। इससे बढ़कर और कौन-सी सिद्धि होगी ॥ ३४ ॥

उस आज्ञा चक्रके मध्यमें शुद्ध बुद्धिवालोंके द्वारा जानी जानेवाली अन्तरात्मा निवास करती है। जो कि प्रदीपकी आभाके समान ज्योतिवाली तथा प्रणवके विरचना रूप अक्षरके रूपमें प्रकाशित होनेवाली है। उस अक्षरके ऊपर अर्द्धचन्द्र है। उसके ऊपर बिन्दु रूपी मकार सुशोभित हो रहा है। उसके ऊपरमें यह जल-कणके समान धवल अमृताधार चन्द्रमाके समूहके समान दीप्तिवाला नाद स्थित है।

**विमर्श—**प्रस्तुत श्लोकमें प्रणवाकृति अन्तरात्माका निरूपण है। **शुद्धबुद्धचन्त-रात्मा**—आज्ञा चक्रमें स्थित त्रिकोणके मध्यमें अन्तरात्माका निवास है। यह अन्त-रात्मा शुद्ध बुद्धिवाले साधकोंके द्वारा विदित होती है। इसके स्वरूपके निर्धारणमें यह बताया गया है कि यह प्रणवाकृति है। इसी प्रणवको योगी लोग अन्तरात्माके रूपमें माना है। **प्रणवविरचनारूपवर्णप्रकाशः**—प्रणवकी विरचनाके लिए 'ओ'—इस अक्षरकी आवश्यकता है। यह अक्षर अकार तथा उकारके योगसे बनता है। इसी अक्षरको प्रणवाक्षर कहते हैं। इसी अक्षरके रूपसे अन्तरात्मा स्थित है। अर्थात् यह अक्षर रूपी है। इस प्रणवाकृति अक्षर 'ओ'के ऊपरमें एक अर्द्धचन्द्र है, जिससे इसका स्वरूप 'ओँ' बना है। इसी अर्द्धचन्द्रके मध्यमें बिन्दु रूपी मकार स्थित है जिससे इसका स्वरूप अब 'ओँ' प्रणवमन्त्र बन गया है। इसी बिन्दुके ऊपर नाद स्थित है। 'ओँ' इस अक्षरका मुद्रण चिह्न 'ॐ' है। इन दोनोंमें भेद नहीं है। **जलधवलसुधाधारसन्तानहासी—**नाद अत्यन्त शुक्ल वर्ण है, जल कणके समान धवल वर्णवाला है तथा अमृताधार—चन्द्र समूहके समान दीप्तिवाला है। अर्थात् चन्द्रसे भी अत्यधिक शुक्ल वर्णवाला है यह नाद ॥ ३५ ॥

### आज्ञा पद्ममें प्रणवयोगका निरूपण

इह स्थाने लीने सुसुखसदने चेतसि पुरं
निरालम्बां बद्ध्वा परमगुरुसेवासुविदिताम् ।
तदभ्यासाद् योगी पवनसुहृदां पश्यति कणान्
ततस्तन्मध्यान्तः प्रविलसितरूपानपि सदा ॥ ३६ ॥

### आज्ञा पद्ममें परमशिवकी स्थितिका वर्णन

ज्वलद्-दीपाकारं तदनु च नवीनार्कबहुल-
प्रकाशं ज्योतिर्वा गगनधरणीमध्यमिलितम् ।

---

अत्यन्त सुखमय इस आज्ञा चक्रमें परमगुरुकी सेवासे प्राप्त की गयी निरालम्बा मुद्रासे पुरका बन्धन करनेसे चित्तके लीन होनेपर उसके बार-बार अभ्यास करनेसे योगी उस प्रणवाधार त्रिकोणके मध्यमें प्रकृष्ट रूपसे भासमान वह्निके कण अर्थात् ज्योतिके स्फुलिङ्गोंको देखता है ।

**विमर्श**--प्रस्तुत श्लोकमें आज्ञा चक्रमें प्रणव योगका निरूपण किया जा रहा है । **सुसुखसदने**--यह आज्ञा चक्र सुखका सदन-गृह है । यहाँपर सुखका अविच्छिन्न प्रवाह रहता है । दुःख नामक कोई वस्तु यहाँपर है ही नहीं । **पुरं निरालम्बां बद्ध्वा**--आज्ञा चक्रमें चित्तके लीन होनेके लिए पुर-बन्धनकी आवश्यकता है । पुर बन्धनके लिए निरालम्बा मुद्राका प्रयोग किया जाता है । जब तक पुर बन्धन नहीं होता है तब तक मनकी शुद्धि तथा स्थिरता नहीं हो सकती है । पुर बन्धनके लिए अनेक उपाय बताये गये हैं । जैसे--योनि मुद्रा, खेचरी मुद्रा तथा निरालम्बा मुद्रा । योगी गुरुपरम्परासे प्राप्त मुद्रासे ही पुर बन्धन करे । 'पुर' निरालम्ब होना चाहिए अर्थात् मनका विषय-सम्बन्ध लेश मात्र भी न हो । विषयसे हटाकर निर्विषय मनका आज्ञा चक्रमें स्थापन करना पुर बन्धन है । अर्थात् पुरमें मनको निरुद्ध कर देना पुर बन्धन है । गुरु परम्परासे प्राप्त मुद्रासे पुर बन्धन करना अनिवार्य है; क्योंकि मुद्राओंके बन्ध करते समय अनेक विघ्न आते हैं तथा शरीर स्थित वायुओंके स्थानमें परिवर्तन हो जाता है । वायुओंके परिवर्तनसे योगमें विपरीत फल भी प्राप्त हो जाते हैं । अतः अनुभवी परम गुरु अर्थात् श्रेष्ठ योगियोंसे प्राप्त मुद्रासे पुर बन्धन करना चाहिए । इसके बार-बार अभ्यास करनेसे आज्ञा चक्रमें मनके लीन हो जाने पर योगीको प्रणवके आधारमें त्रिकोणमें ज्योतिके स्फुलिङ्गोंका साक्षात्कार होता है, जो कि प्रकृष्ट रूपसे भासमान् हैं ॥ ३६ ॥

उसके बाद जलते हुए दीपके समान, प्रातःकालीन सूर्यके प्रकाशोंके समान आकाश एवं धरतीके मध्य मिलित ज्योतिका दर्शन होता है । इसी स्थानमें भगवान्-

इह स्थाने साक्षाद् भवति भगवान् पूर्णविभवो-
ऽव्ययः साक्षी वह्नेः शशिमिहिरयोर्मण्डल इव ॥ ३७ ॥

आज्ञा पद्ममें योगसे प्राणत्याग करनेका फल

इह स्थाने विष्णोरतुल-परमामोद-मधुरे
समारोप्य प्राणं प्रमुदितमनाः प्राणनिधने ।
परं नित्यं देवं पुरुषमजमाद्यं त्रिजगतां
पुराणं योगीन्द्रः प्रविशति च वेदान्तविदितम् ॥ ३८ ॥

---

का साक्षात्कार होता है, जो कि अविनाशी, पूर्ण विभव, साक्षी है तथा अग्नि; चन्द्र एवं सूर्यमण्डलके समान तेजोमय है ।

**विमर्श**––प्रस्तुत श्लोकके पूर्वार्द्धमें ज्योतिका तथा उत्तरार्द्धमें भगवान्‌का कथन किया गया है । जब योगीको प्रणवाधार त्रिकोणके मध्यमें ज्योतिः स्फुलिङ्गों-का दर्शन होता है तब अत्यधिक अभ्यासके कारण उस ज्योतिका भी दर्शन हो जाता है । यह ज्योति जलते हुए दीपके समान आकारवाली है । इसका प्रकाश प्रातः कालीन सूर्यके प्रकाशोंके समान है । **गगनधरणीमध्यमिलितम्**––आज्ञा चक्रके ठीक ऊपर सहस्रारका शून्य है, यह शून्य ही गगन है । शून्यके नीचे धरणी है जो कि मूलाधार स्थित धरामण्डल है । अर्थात् मूलाधारसे लेकर सहस्रार पर्यन्त यह ज्योति व्याप्त है । **पूर्णविभव**––इसी स्थानमें अर्थात् आज्ञा चक्रमें भगवान् पूर्णविभवका दर्शन होता है । पूर्णविभवका अर्थ है––समस्त विभव अर्थात् सृष्टि, स्थिति तथा संहार करने आदि समस्त प्रकारके विभवोंसे संयुक्त होना है । और भी सम्पूर्ण रूपसे 'विभुत्वम्' अर्थात् सर्वव्यापक रूपसे स्थित होना है । यह भगवान् सर्व साक्षी है, तथा अविनाशी है, एवं अग्नि, चन्द्र तथा सूर्यके मण्डलके समान स्थित होकर तेजोमय बना हुआ है ॥ ३७ ॥

इस विष्णु अर्थात् सर्वव्यापक पूर्णविभवके असीमित परमानन्दरसस्वरूप स्थानमें प्राणका समारोपण करके प्राण निधन होनेपर योगीन्द्र जन आनन्द स्वरूप को प्राप्तकर तीनों लोकोंके आदि, अजन्मा, अविनाशी, पुराण, चैतन्यस्वरूप, वेदान्त द्वारा विदित परमपुरुषमें प्रवेश कर जाता है ।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकमें आज्ञा चक्रमें योगसे प्राणत्याग करनेके फलका निरूपण किया गया है । **विष्णोरतुलपरमामोदमधुरे**—यहाँपर 'विष्णु' शब्दका प्रयोग किया गया है जो कि पूर्व श्लोकमें कथित पूर्णविभव–सर्वव्यापकका ही अर्थ है । उस विष्णु पूर्णविभव भगवान् किस प्रकारका है तो कहते हैं—'अतुलपरमा-मोदमधुरे' है । अर्थात् वहाँ परमानन्दरसकी प्राप्ति होती है । उसकी भी कोई सीमा

आज्ञा पद्मके ऊर्ध्वमें महानादके दर्शनका फल

**लयस्थानं वायोस्तदुपरि च महानादरूपं शिवार्द्धं**
**सिराकारं शान्तं वरदमभयं शुद्धबुद्धि-प्रकाशम्।**
**यदा योगी पश्येद् गुरु-चरणयुगाम्भोज-सेवासुशील-**
**स्तदा वाचां सिद्धिः करकमलतले तस्य भूयात् सदैव॥ ३९॥**

---

नहीं है और न ही यह किसकी उपमा बन सकती है। अर्थात यह निरन्तर अविच्छिन्न असीमित आनन्दका स्वरूप है। इसी स्थानमें जब योगी प्राणका समारोपण करता है तब उसके निधन होनेपर वह परब्रह्ममें प्रवेश करता है। **नित्यम्**——ब्रह्म अविनाशी होनेसे नित्य है। **देवम्**——द्योतनात् देव, अर्थात् चैतन्य स्वरूप है। **अजम्**——जिसका कभी जन्म नहीं हुआ है। जन्म नहीं तो मरण भी नहीं। **आद्यं त्रिजगताम्**——वह तीनों जगत्का आदि है; क्योंकि जगत्की सृष्टिके पूर्व केवल उसकी सत्ता मात्र रहती है। अतः सबका कारण एक मात्र यही है। **पुराणम्**——सृष्टि, स्थिति तथा लयका कारण होनेसे सबसे प्राचीन वह पुराण है। **परम्**——यह सबसे परे है अर्थात् मायासे भी यह परे होनेसे सर्वश्रेष्ठ सर्वातीत कहलाता है। **पुरुषम्**—पुरमें अर्थात् शरीरमें शयन करनेसे यह पुरुष कहलाता है अर्थात् यह सकल प्राणियोंमें अन्तरात्मा रूपसे स्थित है। **वेदान्तविदितम्**—वेदान्त कहते हैं श्रुति—उपनिषद्को। उपनिषद् अर्थात् श्रुतिमें ब्रह्मका प्रतिपादन किया गया। श्रुति ब्रह्मके लिए प्रमाण है। अतः यह ब्रह्म श्रुतिवाक्योंद्वारा विदित होता है। **प्रविशति**—प्रवेश करनेका अर्थ है कि उस ब्रह्ममें जब योगी प्रवेश करता है अर्थात् जब उसे स्वात्मस्वरूपसे जान लेता है तो योगीको निर्वाण अर्थात् मुक्ति——मोक्षकी प्राप्ति हो जाती है॥ ३८॥

जिस समय योगी गुरुके पादपद्मयुगलकी सेवासे सुन्दर योगानुष्ठानरूपी सद्गुणोंसे युक्त होकर आज्ञा चक्रके ऊर्ध्वमें वायुके लयस्थान, शक्तिरूप हलके समान आकारवाले, सौम्यमूर्त्ति, वर तथा अभयके प्रदायक, शुद्धबुद्धिके प्रकाशक महानाद स्वरूपका दर्शन कर लेता है, उस समय उसके करकमलतलगत सर्वदा वाणीकी सिद्धि हो जाती है।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकमें आज्ञा चक्रके ऊपर महानादके दर्शनके फलोंका निरूपण किया गया है। आज्ञा चक्रके ऊपर तथा सहस्रारके नीचे योगीजन महानादके स्वरूपका दर्शन करते हैं। **गुरुचरणयुगाम्भोजसेवासुशीलः**—महानादके स्वरूपके दर्शनके लिए योगीकी योग्यताका निर्धारण किया गया है कि योगी गुरुके चरण कमलोंकी सेवा करे। इससे अत्यन्त समर्पण भाव तथा श्रद्धाका बोध होता है। उसकी सेवासे योगी योगानुष्ठानरूपी सद्गुणोंसे युक्त हो जाता है अर्थात् निर्विघ्न योगसिद्धिको प्राप्त

### सहस्रारपद्मका स्वरूप

**तदूर्ध्वे शङ्खिन्या निवसति शिखरे शून्यदेशे प्रकाशं**
**विसर्गाधः पद्मं दशशतदलं पूर्णचन्द्रातिशुभ्रम् ।**
**अधोवक्त्रं कान्तं तरुणरविकला-कान्तिकिञ्जल्कपुञ्जं**
**लकाराद्यैर्वर्णैः प्रविलसित-वपुः केवलानन्द-रूपम् ।। ४० ।।**

---

कर लेता है। अब महानादके स्वरूपका निर्धारण किया जा रहा है। **वायोः लयस्थानम्**—महानाद वायुका लयस्थान है। इसीमें वायुका लय होता है; क्योंकि इसीसे वायुकी सृष्टि होती है। **शिवार्द्धम्**——नाद शक्तिरूप है। शिव अर्द्धनारीश्वर विग्रह होनेके कारण उसका आधा भाग शक्ति है। अतः नाद शक्तिरूप है। **सिराकारम्**—महानादको सिराकार बतलाया गया है अर्थात् यह लाङ्गलाकार——हलके समान इसका आकार है। और भी यह सौम्यमूर्ति, वर तथा अभयको प्रदान करनेवाला है। **शुद्धबुद्धिप्रकाशम्**——यह महानाद शुद्धबुद्धिका प्रकाशक है। जब बुद्धि शुद्ध हो जाती है तब उसमें सदसद्विवेककी शक्ति पूर्ण रूपसे फलीभूत होती है। मलिन बुद्धि युक्तियुक्त निर्णय नहीं ले सकती है। जब महानादसे यह शुद्धबुद्धि प्रकाशित हो जाती है तब निश्चित ही निर्विघ्न पूर्वक योगीकी योगसिद्धि हो जाती है तथा उसे वाणीकी सिद्धि प्राप्ति है। योगी जो कुछ भी कहेगा वह सत्य ही होगा ।। ३९ ।।

उस महानादके ऊपरमें शङ्खिनी नामक नाड़ीके शिखर प्रदेशमें विसर्ग नामक शक्तिके नीचे पूर्णचन्द्रके समान अत्यन्त शुभ्र प्रकाशरूप सहस्रदल कमल स्थित है, जो नीचेकी ओर मुखवाला है, अत्यन्त सुन्दर है, प्रातःकालीन सूर्यकी किरणोंके समान कान्तिवाले केशरपुञ्जसे युक्त है, अकार आदि अक्षरोंसे सुशोभित शरीरवाला है तथा केवलानन्द स्वरूप है।

**विमर्श**—षट्चक्रका निरूपण करके अब सहस्रारका निरूपण करते हैं। इससे पहले आज्ञा चक्रके क्रममें महानादका निरूपण किया जा चुका है। उस महानादके ऊपरमें सहस्रारका अवस्थान है। **शङ्खिन्याः शिखरे**——शङ्खिनी नाड़ीका उद्गम स्थान नाड़ीकन्द है। यहींसे शङ्खिनी नाड़ी सरस्वती एवं गान्धारी नाड़ीके मध्यमें होकर मस्तकपर्यन्त गयी है। यही मस्तक स्थान ही शङ्खिनीका शिखर प्रदेश है। **शून्यदेशे**—इसी शङ्खिनी नाड़ीका शिखर प्रदेश शून्य स्थान है। यहाँपर कोई भी नाड़ी स्थित नहीं है। मेरुदण्डकी समाप्ति भी यहीं पर हुई है। अतः सुषुम्णाका भी ऊर्ध्व देश यही है। इसी शून्य प्रदेशमें सहस्रार स्थित है। **विसर्गाधः**—इस शून्य प्रदेशके ऊपर विसर्ग नामकी शक्तिका अवस्थान है। अतः सहस्रदल कमल विसर्गके नीचे स्थित है। यह कमल प्रकाश रूप है। इसके एक हजार दल हैं। अतः इसे सहस्र दल कमल कहते हैं। यह पूर्णचन्द्रके समान अत्यन्त शुभ्र है। इसका मुख नीचेकी ओर

सहस्रार पद्मकी कर्णिकामें स्थित चन्द्रमण्डलका स्वरूप

समास्ते तस्यान्तः शशपरिरहितः शुद्धसम्पूर्णचन्द्रः
स्फुरज्ज्योत्स्नाजालः परमरसचयस्निग्धसन्तानहासी ।
त्रिकोणं तस्यान्तः स्फुरति च सततं विद्युदाकाररूपं
तदन्तःशून्यं तत् सकलसुरगणैः सेवितं चातिगुप्तम् ॥ ४१ ॥

---

है । **तरुणरविकलाकान्तिकिञ्जल्कपुञ्जम्**—यहाँपर तरुण रविसे अभिप्राय प्रातः कालीन सूर्यसे है । प्रातः कालमें सूर्य अत्यन्त रक्त वर्णाकार होता है । उसकी किरणें रक्तवर्णकार होती हैं । उन किरणोंकी कान्तिके समान सहस्रदल कमलका केशर-पुञ्ज है । पद्मके मध्यमें केशर रहते हैं । इस कमलका केशरपुञ्ज रक्ताकार है । **ललाटाद्यैर्वर्णैः प्रविलसितवपुः**—मातृकान्यासमें 'अ' ललाट वर्णके रूपमें जाना जाता है । ललाट अर्थात् मूर्धन्य अक्षर 'अ' है । ललाटादि—अकार आदि वर्णोंसे यह कमल युक्त है । सहस्र दलोंपर स्थित अक्षरोंकी संख्या पचास है । इसके दल एक हजार हैं, अतः बोस-बीस दलोंपर एक-एक अक्षर स्थित है । 'अ'से लेकर 'क्ष' पर्यन्त—'अकारादिक्षकारान्तम्'—के अक्षरोंसे युक्त है यह कमल । **केवलानन्दरूपम्**—यह सहस्रदल कमल नित्यानन्दस्वरूप है । यह विशुद्ध आनन्दघन है ॥ ४० ॥

उस सहस्रदल कमलकी कर्णिकाके मध्यमें परमामृतसमूहसे अत्यन्त स्निग्ध दीप्तिवाला, किरणोंके समूहको स्फुरित करता हुआ निष्कलङ्क निर्मल पूर्णचन्द्र-मण्डल विद्यमान है । उसके मध्यमें विजलीके रूपवाला एक त्रिकोण निरन्तर स्फुरित हो रहा है । उसके मध्यमें बिन्दु रूप शून्य स्फुरित हो रहा है । वह समस्त देवगणोंके द्वारा सेवित है तथा अत्यन्त गुप्त है ।

**विमर्श**—अब सहस्रदलकी कर्णिकाके मध्यमें स्थित चन्द्रमण्डल तथा उसके मध्यमें स्थित त्रिकोणके अन्तर्गत बिन्दु रूप शून्यका वर्णन किया जा रहा है । सहस्र-दलकी कार्णिकाके मध्यमें कलङ्कसे रहित एक निर्मल पूर्णचन्द्रका मण्डल विद्यमान है । **स्फुरज्ज्योत्स्नाजालः**—उस चन्द्रमण्डलमें किरणोंका समूह स्फुरित हो रहा है । **परमरसचयस्निग्धसन्तानहासी**—इसी चन्द्रमण्डलमें परमामृत विद्यमान है । इसी स्थानसे परमामृतका क्षरण होता है । अतः यह चन्द्रमण्डल परमामृतके समूहसे अत्यन्त स्निग्ध दीप्तिवाला है अर्थात् अमृतके समान शीतल किरणवाला है । इसी चन्द्रमण्डलके मध्यमें एक त्रिकोण विद्यमान है । वह त्रिकोण विद्युत्के समान स्फुरित हो रहा है । उसी त्रिकोणके मध्यमें बिन्दु रूप शून्य विद्यमान है । इसे परंबिन्दु भी कहते हैं । यह चैतन्यस्वरूप होनेसे तेजस्वरूप होनेसे शून्याकारके रूपमें स्थित है । अतः इसे शून्य भी कहते हैं । यह शून्य–परंबिन्दु समस्त देवगणोंसे सेवित है । अर्थात् समस्त देवगण एकमात्र उसी परंबिन्दुकी आराधना करते हैं । **अतिगुप्तम्**—यह

**सहस्रार पद्मकी कर्णिकामें रहनेवाले परम शिवकी स्थितिका स्वरूप**

**सुगोप्यं तद् यत्नादतिशय-परमामोद-सन्तान-राशेः**
**परं कन्दं सूक्ष्मं सकल-शशिकला-शुद्धरूपप्रकाशम् ।**
**इह स्थाने देवः परमशिवसमाख्यानसिद्धः प्रसिद्धः**
**खरूपी सर्वात्मा रसविरसमितोऽज्ञानमोहान्धहंसः ॥ ४२ ॥**

---

परबिन्दु अति गुप्त है; क्योंकि यह शून्याकारसे भासित होता है। तथा मन आदिका विषय नहीं बन सकता है ॥ ४१ ॥

उस बिन्दुरूप शून्यको यत्नपूर्वक गुप्त रखना चाहिए, जो कि अतिशय परमानन्दके विस्तृत समूहका प्रधानमूल है, अत्यन्त सूक्ष्म है तथा निर्वाण कलाके साथ विद्यमान चन्द्रकी षोलहवीं कलाके द्वारा निर्मल प्रकाश रूपवाला है। इसी स्थानमें परम शिवके रूपमें सर्वविदित प्रसिद्ध देव है, जो कि शून्याकार, सबकी आत्मा, परमानन्दरससे आच्छादित तथा अज्ञानसे प्राप्त मोहरूपी अन्धकारको नष्ट करनेमें सूर्यके समान है।

**विमर्श**–प्रस्तुत श्लोकमें शून्यको बतलाते हुए परम शिवके स्वरूपका निरूपण किया गया है। पहले श्लोकमें ही बतलाया गया है कि चन्द्रमण्डलके मध्यमें एक त्रिकोण है, उसी त्रिकोणके मध्यमें बिन्दूरूप शून्य है। वह शून्य समस्त देवगणोंसे सेवित है तथा अतिगुप्त है। **सुगोप्यम्**––उसी शून्यकी विशेषताको बतलाते हुए यहाँ-पर कहते हैं कि प्रयत्नपूर्वक शून्यकी गोपनीयता बनायी रखनी चाहिए। जिस-किसी व्यक्तिके पास इसके रहस्यको नहीं बतलाना चाहिए। **अतिशयपरमामोदसन्तान-राशेः परं कन्दम्**––यह शून्य अतिशय परमानन्दके विस्तृत समूहका प्रधान मूल है, यहींसे ही परमानन्द मोक्षकी प्राप्ति होती है। अर्थात् यह परमानन्द स्वरूप है। यह अत्यन्त सूक्ष्म है अर्थात् अतीन्द्रिय है। **सकलशशिकलाशुद्धरूपप्रकाशम्**––यहाँपर 'कला' शब्दसे निर्वाण कलाका बोध होता है। 'शशिकला'से चन्द्रकी षोलहवीं कला अमा कलाका बोध होता है। यह शून्य निर्वाण कलाके साथ विद्यमान अमाकलाके द्वारा निर्मल प्रकाश रूपवाला है। अब शून्यका सगुण परमशिवके रूपमें वर्णन किया जा रहा है। **परमशिवसमाख्यानसिद्धः**—इसी स्थानमें अर्थात् यही शून्य सगुण परम शिवके रूपमें भी सर्वविदित है। **खरूपी**—यह शून्याकार है। यह ध्यान रहे कि 'शून्य' शब्द 'चैतन्य'का प्रतीक है अर्थात् आकाररहित है। **सर्वात्मा**––यह परम-शिव सकल प्राणियोंमें अन्तरात्माके रूपमें निवास करता है। जब अन्तरात्माके रूपमें विराजमान रहता है तब अविद्याके कारण वह जीवात्मा कहलाता है। वस्तुत वही एक मात्र चैतन्य है। **रसविरसमितः**–यहाँ सर्वप्रथम विषय रसकी प्राप्ति होती है, अतः 'रस' शब्दका प्रयोग हुआ है। उस विषय रसमें विरसा–अर्थात् हेयता बुद्धि जिस रससे होती

**सुधाधारासारं निरवधि विमुञ्चन्नतितरां**
**यतेः स्वात्मज्ञानं दिशति भगवान् निर्मलमतेः ।**
**समास्ते सर्वेशः सकल-सुख-सन्तान-लहरी-**
**परीवाहो हंस परम इति नाम्ना परिचितः ।। ४३ ।।**

है वह परमानन्द रस है। उस परमानन्द रसको 'इतः'--प्राप्त करनेवाला परम शिव है। यही परमानन्द रस परमामृत है। **अज्ञानमोहान्धहंसः**--यह परम शिव अज्ञानसे उत्पन्न मोहको नष्ट करनेवाला है। यहाँपर मोहका अन्धकारके रूपमें कथन किया गया है। अन्धकारको नष्ट केवल सूर्य ही कर सकता है। ठीक उसी प्रकार मोहको केवल 'हंसः' परम शिव ही नष्ट कर सकता है। 'हंसः'से तात्पर्य केवल सूर्यसे ही नहीं है अपितु 'हंसः'—'हंसः'मन्त्राकार है। 'हंसः' मन्त्रसे ही मोहका नाश होता है ।। ४२ ।।

निरन्तर अतिशय अमृतधारासारका वर्षण करता हुआ वह भगवान् परम शिव निर्मल बुद्धिवाले योगिजनोंको स्वात्मज्ञानका बोध कराता है। वही सर्वेश शिव समस्त सुखका विस्ताररूप लहरीका धारण करता है। वही परम हंसके नामसे भी विख्यात है।

**विमर्श**–प्रस्तुत श्लोकमें भी परम शिवका ही वर्णन किया गया है। **अतितरां सुधाधारासारं निरवधि विमुञ्चन्**--पहले ही श्लोकमें बताया गया है कि परम शिव परमानन्दामृतसे आच्छादित अर्थात् पूर्ण है। अतः वही अमृतधारकी वर्षा कर सकता है। यही अमृतकी वृष्टि निरन्तर होती रहती है। अखण्ड धारा प्रवाहित होती रहती है। वृष्टि भी अतिशय होती है। **भगवान्**--ये छः भग कहलाते हैं--समस्त ऐश्वर्य, धर्म, यश, श्री, वैराग्य तथा मोक्ष। इन छहोंसे जो युक्त है वही भगवान् है। अतः परम शिव भगवान् सर्व समर्थ है। **निर्मलमतेः यतेः स्वात्मज्ञानं दिशति**—जिसका अन्तःकरण शुद्ध हो गया है उसीको ही ज्ञान प्राप्त हो सकता है। स्वच्छ दर्पणमें ही चेहरा साफ दीखती है न कि मलिनमें। इसी प्रकार जिसका अन्तःकरण--मन, बुद्धि, चित्त एवं अहंकार–शुद्ध है, जिसके पास सद्-असद्की विवेक-शक्ति है, वही स्वात्मज्ञानका अधिकारी है। स्वात्मज्ञानके लिए यत्न भी करना चाहिए। जो यत्न करता है वही यति है। वैसे शुद्धान्तःकरण यतिको ही स्वात्मज्ञान हो सकता है। इसी प्रकारके योगीको परम शिव स्वात्मज्ञान प्रदान करता है, यागी एवं स्वयंमें विद्यमान अभेदात्मैक्यबोध कराता है। अतः वही गुरु भी है; क्योंकि स्वात्मज्ञानको जाग्रत करना गुरुका कार्य है। **सर्वेशः**--परम शिव सबका ईश्वर है। वही सबका शासक है। त्रिगुणात्मिका मायोपाधि विशिष्ट ईश्वर होता है। वही सम्पूर्ण जगत्का शासक है। **सकलसुखसन्तानलहरीपरीवाहः**--परम

### सहस्रार पद्मकी कर्णिकाके सर्वदेवस्थानका वर्णन

**शिवस्थानं शैवाः परमपुरुषं वैष्णवगणा**
**लपन्तीति प्रायो हरिहरपदं केचिदपरे।**
**पदं देव्या देवीचरणयुगलाम्भोजरसिका**
**मुनीन्द्रा अप्यन्ये प्रकृतिपुरुषस्थानममलम् ॥ ४४ ॥**

शिव सुखका सागर है। अर्थात् सुख स्वरूप है। सागरमें जिस प्रकार जल तरङ्ग उठते हैं उसी प्रकार परम शिवमें भी सुखके तरङ्ग उठकर सर्वत्र व्याप्त हो जाते हैं, अर्थात् इसका सुख सर्व व्यापक है। **हंसः परम इति नाम्ना परिचितः**—यह परम शिव परम हंस कहलाता है। 'हंसः' शब्दकी व्याख्या इस प्रकार शास्त्रोंमें की गयी है—'हंस' इस शब्दमें हं, स—ये दो वर्ण विद्यमान हैं। प्रकृति-पुरुषात्मक यह संसार है। जिसमें कि 'हंसः' व्यापक रूपसे विद्यमान है। 'हं' पुरुष है तथा 'स' प्रकृति है। इन्हीं दोनोंका संयुक्त रूप जीवात्मा 'हंस' है जो कि तमोगुण-प्रधान है। एवं सत्त्व-गुण-प्रधान ईश्वर—'परम हंस' है। यही परम शिव सत्त्वगुण-प्रधान ईश्वर होनेसे 'परम हंस'के नामसे विख्यात है ॥ ४३ ॥

इसी परम शिवके स्थानको शैव शिवस्थान कहते हैं तो वैष्णव परम पुरुष विष्णुस्थान। कुछ अन्य लोग इसे हरिहर पद भी कहते हैं। देवीके चरण कमल युगलकी सेवासे ही आनन्द प्राप्त करनेवाले सेवक इसे देवीका स्थान मानते हैं तो अन्य श्रेष्ठ मुनिजन इसे पवित्र प्रकृति एवं पुरुषका स्थान मानतेहैं।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकमें बताया गया है कि साधक इस परम शिवस्थान-को स्वेष्टदेवताका स्थान ही मानते हैं। अपनी-अपनी रुचिके अनुसार उपासक स्वेष्ट-की उपासना करता है। कोई शैव है तो कोई वैष्णव है। शिवकी उपासना करनेवाले इसे शिवस्थान मानते हैं। **वैष्णवगणाः परमपुरुषम्**—परम पुरुष विष्णुको ही कहते हैं, इसकी व्याख्या इस प्रकार होती है—परा = प्रकृष्टा, मा = लक्ष्मीः यस्य एवम्भूत-पुरुषम् = परमपुरुषं विष्णुम्। प्रकृष्ट लक्ष्मी जिसकी है, उसे परम कहते हैं। अतः विष्णुको ही परम कहा गया है। इन्हीं विष्णुके उपासक वैष्णव कहलाते हैं। वैष्णव जन इस परम शिवस्थानको विष्णुस्थान कहते हैं और जो वैष्णव एवं शैव दोनों हैं वे इसे हरिहरका स्थान कहते हैं। जो देवीके भक्त हैं अर्थात् शक्तिके उपासक शाक्त हैं वे इसे देवीस्थान—शक्तिस्थान मानते हैं। **प्रकृतिपुरुषस्थानम्**—श्रेष्ठ मुनिजन इस परम शिवस्थानको प्रकृति-पुरुषस्थान कहते हैं। पहले ही बताया जा चुका है कि परम शिव ही परम हंसके नामसे विख्यात है और भी 'हंस' शब्दमें 'हं' पुरुष है तथा 'स' प्रकृति है। अतः इससे स्पष्ट होता है कि मुनीन्द्र अर्थात् जो 'हंस' मन्त्रके उपासक हैं वे इस परम शिवस्थानको प्रकृतिपुरुषस्थान कहते हैं। वस्तुतः यही निष्कर्ष है कि उपासक इस परम शिवस्थानको अपने इष्टका स्थान कहते हैं ॥ ४४ ॥

### सहस्रारके ज्ञानका फल

**इदं स्थानं ज्ञात्वा नियतनिजचित्तो नरवरो**
**न भूयात् संसारे पुनरपि न बद्धस्त्रिभुवने।**
**समग्रा शक्तिः स्यान्नियममनसस्तस्य कृतिनः**
**सदा कर्त्तुं हर्त्तुं खगतिरपि वाणी सुविमला ॥ ४५ ॥**

इस स्थानको जानकर उसमें अपने चित्तको नियुक्त करनेवाला पुण्यात्मा पुरुष संसारमें जन्म-मृत्युको प्राप्त नहीं करता है और तीनों भुवनोंमें भी वह बद्ध नहीं होता है। उस स्थरचित्त पुरुषको सदा अभीष्ट कार्यको करने या नष्ट करनेकी एवं आकाशगमन करनेकी शक्ति प्राप्त हो जाती है तथा उसकी वाणी सुविमल शक्ति रूप बन जाती है।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकमें सहस्रारको जानकर उसमें चित्तके संयम करनेसे उससे प्राप्त होनेवाले फलोंका वर्णन किया जा रहा है। **नरवरः**—'नर'का अर्थ है मनुष्य। एवं 'वर'का अर्थ है श्रेष्ठ। मनुष्यश्रेष्ठसे अभिप्राय है जिस व्यक्तिका अन्तःकरण शुद्ध है, जिसे एकतग्रता शक्ति प्राप्त है वही व्यक्ति इस स्थानपर चित्त स्थिर कर सकता है, वही मनुष्यश्रेष्ठ है। अतः उपर्युक्त अर्थमें हमने पुण्यात्मा शब्दका प्रयोग किया है। **नियत-निजचित्त इदं स्थानं ज्ञात्वा संसारे न भूयात्**—यह शून्य स्थान परम शिवका स्थान है। इसे जानना अर्थात् स्वात्म स्वरूपसे ज्ञान करना है। इससे श्रवण-मनन भी हो जाते हैं। उसमें चित्तको संयत करना अर्थात् निदिध्यासन करना है। इसी निदिध्यासनके अनन्तर साधकको यह स्थान स्वात्मस्वरूपसे बोध होता है। अतः इस प्रकारके बुद्ध—ज्ञानीका संसारचक्र नष्ट हो जाता है। वह पुनः जन्म-मरणरूप संसारको प्राप्त नहीं करता है। उसके सारे कर्म भस्मसात् हो जाते हैं। **त्रिभुवने बद्धः न**—वह ज्ञानी पुरुष तीनों भुवनोंमें भी बद्ध नहीं होता है। त्रिभुवन—स्वर्ग, मर्त्य, पाताल। कहा गया है कि जीव स्वर्गमें पुण्य, पातालमें पाप तथा मर्त्यमें पाप-पुण्यरूप उभय कर्मफलका भोग करता है। तत्तत्कर्मके लिए इन लोकोंमें भ्रमण करता रहता है। अतः यहाँपर जीवको त्रिभुवनमें बद्ध बताया गया है। जो ज्ञानी होता है, उसके सारे पाप-पुण्यरूप कर्म नष्ट हो जानेसे इन लोकोंका आवागमन नहीं होता है। **तस्य नियममनसः कृतिनः समग्रा शक्तिः स्यात्**—इस स्थानमें मनके संयमन करनेसे साधकको सारी शक्तियाँ प्राप्त हो जाती हैं, जैसे— किसी भी अभीष्ट कार्य करने या उसे नष्ट करनेकी शक्ति उसमें आ जाती है, चाहे कार्य कितना ही बड़ा क्यों न हो। इतना ही नहीं, उसे आकाशमें गमन करनेकी शक्ति भी प्राप्त हो जाती है। **सुविमला वाणी**—और भी उसकी वाणी सुविमला शक्तिरूपा बन जाती है। अर्थात् वाणी सिद्ध हो जाती है। उसमें आह्लादकत्व, माधुर्य, काव्य कर्तृत्व आदि शक्तियाँ आ जाती हैं॥ ४५॥

### अमा कलाका स्वरूप

अत्रास्ते शिशुसूर्यसोदरकला चन्द्रस्य सा षोडशी
शुद्धा नीरज-सूक्ष्म-तन्तु-शतधाभागैकरूपा परा।
विद्युत्कोटि-समान-कोमल-तनूर्विद्योतिताऽधोमुखी
नित्यानन्द-परम्पराऽतिविगलत्-पीयूषधारा-धरा ॥ ४६ ॥

### निर्वाण कलाका स्वरूप

निर्वाणाख्यकला परा परतरा साऽऽस्ते तदन्तर्गता
केशाग्रस्य सहस्रधा-विभजितस्यैकांशरूपा सती।
भूतानामधिदैवतं भगवती नित्यप्रबोधोदया
चन्द्रार्द्धाङ्ग-समान-भङ्गुरवती सर्वार्कतुल्यप्रभा ॥ ४७ ॥

इसी सहस्रार पद्ममें वह अमा नामकी चन्द्रकी षोलहवीं कला विद्यमान है, जो कि प्रातःकालीन सूर्यकी कलाके समान रक्तवर्णवाली है, अत्यन्त शुद्ध—कलङ्कसे रहित है, कमलके सूक्ष्म तन्तुके सौवें भागके समान रूपवाली है, अत्यन्त श्रेष्ठ है, कोटि विद्युत्के समान कोमल शरीरवाली है, अत्यन्त चमकीली है, अधोमुखवाली है, तथा नित्यानन्द परम्परासे क्षरित होनेवाली अमृतधाराका धारण करनेवाली है।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकमें सहस्रार स्थित अमा कलाके स्वरूपका कथन किया जा रहा है। यह अमा कला चन्द्रकी षोलहवीं कला है। यह कलङ्क रहित है, प्रातःकालीन सूर्यकी कलाके समान रक्तवर्णवाली है। इसके रूपके बारे बताया गया है कि यह कमलके सूक्ष्म तन्तुके सौवें भागके समान अत्यन्त पतली है। करोड़ों विजलीके समान कोमल शरीरवाली यह अमा कला अत्यन्त चमकीली है। इसका मुख नीचेकी ओर है। **नित्यानन्दपरम्परातिविगलत्पीयूषधाराधरा**—नित्यानन्द ब्रह्म है, अर्थात् सगुण बिन्दुरूप है। उससे क्रमसे क्षरित होनेवाली अमृतधाराका धारण करनेवाली है यह अमा कला। नित्यानन्द ब्रह्म, सगुण बिन्दुरूप, निर्वाण शक्ति, निर्वाण कला, अमा कला—इस क्रमसे अमृत क्षरित होता है। वस्तुत इसे जानना चाहिए कि निर्गुण ब्रह्म जब तक माया शक्तिसे युक्त होकर सगुण नहीं हो जाता है तब तक सृष्टि नहीं होती है। मायोयाधि शक्तिसे युक्त हो ईश्वर बनकर यहाँ परम शिव बन जाता है। यही शिव-शक्तिका संयोगरूप फल अमृतका प्रवाह होना है। इसी शिव-शक्ति योगसे उत्पन्न सामरस्यानन्दरूप रस—अमृतका क्षरण मूलधार पर्यन्त होता है, जहाँपर कुण्डलिनी इसीका पान करती है ॥ ४६ ॥

वह सर्वश्रेष्ठ निर्वाण नामक कला अमा कलाके अन्तर्गत विद्यमान है जो कि केशके अग्रभागके एक हजार भागोंमेंसे एक भागके समान रूपवाली है, सकल प्राणियों-के हृदयमें चैतन्य स्वरूपसे स्थित रहनेवाली, समग्र ऐश्वर्यादिसे युक्त, नित्य ज्ञानका सम्पादन करनेवाली, अर्द्धचन्द्राकारवाली, समस्त सूर्योंके समान किरणवाली है।

**परबिन्दुका स्वरूप**

**एतस्या मध्यदेशे विलसति परमाऽपूर्वनिर्वाणशक्तिः**
**कोट्यादित्यप्रकाशा त्रिभुवनजननी कोटिभागैकरूपा।**
**केशाग्रस्याऽतिगुह्या निरवधि विगलत्प्रेमधाराधरा सा**
**सर्वेषां जीवभूता मुनिमनसि मुदा तत्त्वबोधं वहन्ती ।। ४८ ।।**

**विमर्श**--प्रस्तुत श्लोकमें निर्वाण कलाका निरूपण किया जा रहा है। यह निर्वाण कला अमा कलाके अन्तर्गत स्थित है। यह अमा कलासे भी श्रेष्ठ है। इसका रूप केशके अग्रभागके हजार भागोंमेंसे एक भागके समान है अर्थात् यह अत्यन्त सूक्ष्म है। यह समस्त प्राणियोंके हृदयमें चैतन्य स्वरूपसे विराजमान है। भगवान्के समान सकल ऐश्वर्य, धर्म, यश, श्री, ज्ञान एवं वैराग्यसे युक्त हो तत्त्वज्ञानका सम्पादन करनेवाली है यह निर्वाण कला। इसका शरीर अर्धचन्द्रके समान वक्राकार है। बारह सूर्योंके एक साथ उदित होनेपर जितनी प्रभा फैलती है उतनी प्रभावाली है यह निर्वाण कला ।। ४७ ।।

इस निर्वाण कलाके मध्यदेशमें अपूर्वा परमा निर्वाण शक्ति विराजमान है, जो कोटि सूर्यके समान प्रकाशमान् है, तीनों भुवनोंकी उत्पति करनेवाली है, केशके अग्रभागके कोटिभागामेंसे एक भागरूप अत्यन्त सूक्ष्म होनेसे अत्यन्त गुप्त है, निरन्तर क्षरित अमृतधाराका धारण करनेवाली है। वह शक्ति समस्त जीवोंकी प्राणरूपा है तथा मुनियोंके मनमें हर्षपूर्वक तत्त्वज्ञानका सम्पादन करनेवाली है।

**विमर्श**-प्रस्तुत श्लोकमें निर्वाण शक्तिका निरूपण किया गया है। यह निर्वाण शक्ति निर्वाण कलाके मध्यमें स्थित है। **परमा**-निर्वाण शक्तिको परमा कहा गया है। परम कहते हैं ब्रह्मको। यह निर्वाण शक्ति उसी ब्रह्मकी शक्ति है, अतः यह परब्रह्म-शक्तिरूपा परमा कहलाती है। **अपूर्वा**—पूर्वका अर्थ है आदि। अपूर्वा अर्थात् अनादि है यह निर्वाण शक्ति। वेदान्तमें इसी निर्वाण शक्तिको माया भी कहते हैं। माया भी अनादि है। इस शक्ति कबसे प्रादुर्भुत हुई है कोई नहीं कह सकता है। इसे इस प्रकारसे कह सकते हैं कि यह सृष्टिके आदिमें आविर्भूत हुई है, लेकिन इसका समय निश्चित नहीं है। **कोटचादित्यप्रकाशा**--यह निर्वाणशक्ति अत्यन्त प्रकाशमान है। करोड़ों सूर्योंके प्रकाशके समान यह अत्यन्त प्रकाशमान् है। **त्रिभुवन-जननी**--तीन भुवन-स्वर्ग-मर्त्य-पाताल हैं। त्रिभुवनपदसे केवल इतना ही ग्रहण नहीं होता बल्कि प्रपञ्च समुदायका भी ग्रहण होता है। जो कुछ भी सृष्टि हुई है उस सबका उत्पत्तिस्थान रूप यह निर्वाण शक्ति है। इसीसे सकल प्रपञ्चका उदय हुआ है। अतः यह त्रिभुवन जननी कहलाती है। **केशाग्रस्य कोटिभागैकरूपा**—यह निर्वाण शक्तिके रूपके सम्बन्धमें कहा गया है कि एक केशके अग्रभागको करोड़ों भागोंमें विभक्त

### निर्वाण शक्तिके मध्यमें रहनेवाले परब्रह्मका स्थान

**तस्या मध्यान्तराले शिवपदममलं शाश्वतं योगिगम्यं**
**नित्यानन्दाभिधानं सकलसुखमयं शुद्धबोधस्वरूपम् ।**
**केचिद् ब्रह्माभिधानं पदमिति सुधियो वैष्णवं तल्लपन्ति**
**केचिद्धंसाख्यमेतत् किमपि सुकृतिनो मोक्षमात्मप्रबोधम् ।। ४९ ।।**

---

करने पर उसमेंसे एक भागके समान इसका रूप है। अर्थात् यह अत्यन्त सूक्ष्म है, सूक्ष्मसे भी सूक्ष्म । **अतिगुह्या**--अतः यह अत्यन्त गोपनीया है । सामान्य चक्षुरिन्द्रिय-से इसे देख नहीं सकते हैं । **निरवधिविगलत्प्रेमधाराधरा**—पहले ही बताया जा चुका है कि यह निर्वाण शक्ति परब्रह्मशक्तिरूपा है । ब्रह्मसे परमामृतका निरन्तर क्षरण होता रहता है । इसी अमृतका सर्वप्रथम यही निर्वाण शक्ति धारण करती है; क्योंकि यही ब्रह्मसे जुड़ी रहती है । **सर्वेषां जीवभूता**—यह निर्वाण शक्ति समस्त प्राणियोंके शरीरमें जीवके रूपमें विद्यमान रहती है । जीवसे तात्पर्य है प्राण । यदि यह न रहे तो जीव निर्जीव हो जायेगा । वेदान्तकी दृष्टिसे यही अवद्याके रूपसे प्रति प्राणीके अन्तः-करणमें रहकर उसे जीवात्माकी संज्ञा धारण कराती है। ब्रह्मके साथ माया वह कहलाती है । **मुनिमनसि मुदा तत्त्वबोधं वहन्ती**--वह निर्वाण शक्ति प्रत्येक शरीरमें स्थित होकर जीवभूता हो जाती है, किन्तु जो निरन्तर मनन करनेवाला अर्थात् ब्रह्मका चिन्तन करनेवाला है उसके अन्तःकरणमें मुदा--हर्षसे अर्थात् विशुद्ध सत्त्व-रूपा बनकर तत्त्वज्ञानका सम्पादन करती रहती है। तभी तो यह निर्वाण शक्ति कहलाती है । निर्वाण अर्थात् मोक्ष—जीवात्म भावसे छुटकारा ।। ४८ ।।

उस निर्वाण शक्तिके मध्यस्थित शून्यमें नित्यानन्द नामक शिवपद विद्यमान है, जो निर्मल, नित्य, योगियोंके द्वारा गम्य, समस्त सुखस्वरूप तथा शुद्धज्ञान-स्वरूप है । उसी पदको कोई ब्रह्मपद तो कोई विद्वान् विष्णुपद कहते हैं, तो कोई हंसपद तो कोई सुकृती जन मोक्षरूप अनिर्वचनीय आत्मसाक्षात्कारका स्थान कहते हैं ।

**विमर्श**--प्रस्तुत श्लोकमें एकमात्र लक्ष्यस्थान ब्रह्मपदका निरूपण किया गया है । **शिवपदम्**-उस निर्वाण शक्तिके मध्यमें एक शून्यस्थान है जो कि शिवका स्थान है। पदका अर्थ है स्थान । शिवका अर्थ शिव भी है तथा कल्याण भी है । जीवका तभी कल्याण होगा जब जीव कल्याण--शिवपदको प्राप्त कर ले, शिवस्वरूपको प्राप्त कर ले । जो शिवके उपासक हैं वे इसे शिवपद कहते हैं । **अमलम्**--मल कहते हैं मायाको । ब्रह्म जब मायासे निर्लिप्त रहता है तो उसे निर्मल--विशुद्ध ब्रह्म कहते हैं । माया त्रिगुणात्मिका है । सत्त्व, रज तथा तम—ये तीन गुण हैं । ये मल हैं । इन मलोंसे रहित है यह स्थान, अर्थात् मायातीत, त्रिगुणातीत है । **शाश्वतम्**—यह स्थान शाश्वत अर्थात् नित्य है । जिसका कभी भी ध्वंस नहीं होता है जो सदा

अक्षुण्ण बना रहता है उसे नित्य कहते हैं। कालके अन्दर जो कुछ है वह अनित्य है। यह पद कालातीत है। यह मायातीत है अतः नित्य है। **योगिगम्यम्**--यह अत्यन्त सूक्ष्म है। इसे इन्द्रियोंके द्वारा नहीं देख सकते हैं। इसे अवाङ्मनसो गोचर कहा गया है। इसे न मनका विषय बना सकते, न वाणीका। तो फिर कैसे जान जाकते हैं? कहते हैं–ज्ञानके द्वारा। योगी जन योगके द्वारा इस पदको प्राप्त करते हैं। **नित्यानन्दाभिधानम्**--इस पदका नाम नित्यानन्द है। नित्यानन्द केवल ब्रह्म ही है। ब्रह्म नित्यानन्द स्वरूप है। जिस प्रकार गुड़का स्वरूप मधुर होता है उसी प्रकार ब्रह्मका स्वरूप नित्यानन्द है। क्षणिक आनन्द मात्र तो भौतिक वस्तुसे मिल जाता है, किन्तु वह तत्काल नष्ट हो जाता है; किन्तु जब ब्रह्मको प्राप्त कर लेते हैं तब नित्यानन्द प्राप्त हो जाता है। **सकलसुखमयम्**--ब्रह्मको सकलसुखधाम कहा गया है। सांसारिक भौतिक वस्तुमें सुखको प्राणी खोजता रहता है। वस्तुमें वास्तविक सुख न होनेसे अर्थात् वस्तुका धर्म सुख प्रदान करना न होनेसे सुख उसमें नहीं मिलता है। इसी सुखके अन्वेषणमें प्राणी भौतिक वस्तुका संग्रह करता रहता है। किन्तु अन्तमें उसकी इच्छा पूरी नहीं होती है। उसे सुखकी प्राप्ति उनसे नहीं होती है। किन्तु जब ब्रह्मकी प्राप्ति हो जाती है तो सुखप्राप्ति उसे हो जाती है; क्योंकि ब्रह्म सुखस्वरूप है। सारे संसारकी समस्त वस्तुओंसे भी जितना सुख नहीं प्राप्त हो सकता उससे कहीं कई गुना सुख ब्रह्मसे प्राप्त होता है। सांसारिक वस्तुसुख ब्रह्मसुखके कणभर भी नहीं है। अतः ब्रह्मको सकल सुखमय कहा गया है। **शुद्धबोधस्वरूपम्**--जब देहादि उपाधिसे आत्मा युक्त हो जाती है तब जीव संज्ञाको धारण करती है। तब वह जीव देहादिके धर्मको अपना धर्म मान कर सुखी-दुःखी होता रहता है। जब विवेकके द्वारा देहादि धर्मका त्याग कर अपने आत्मस्वरूपको पहचान लेता है तो इसे शुद्धबोध–विशुद्ध ज्ञान अर्थात् केवल ज्ञान कहते हैं। इस प्रकारसे वह केवल मात्र रहता है। वही केवल अपना रूप ही है। स्व अर्थात् अपना। स्वरूप--अपना रूप केवल रूप कैवल्य स्वरूप है। इसी कैवल्यस्वरूपको प्राप्त करनेका अर्थ है ब्रह्मपदको प्राप्त करना है। अतः ब्रह्मपद शुद्धबोधस्वरूप है। **केचिद् ब्रह्माभिधानं पदमिति**—वेदान्तियोंने इस स्थानको ब्रह्मपद कहा है, जो कि नित्यानन्द नामक पदके रूपसे पहलेसे ही उक्त है। **सुधियो वैष्णवम्**--इस नित्यानन्द नामक पदको कुछ विद्वान् अर्थात् विष्णुकी उपासना करनेवाले विष्णुका पद–स्थान मानते हैं। विष्णुका अर्थ व्यापक भी है और वैकुण्ठाधिपति भी है। **केचिद्धंसाख्यमेतत्**—जो 'हंसः' मन्त्रके उपासक हैं वे इस नित्यानन्द पदको हंसका पद कहते हैं। 'हंसः' मन्त्रका पहले ही विवेचन किया जा चुका है। हंस मन्त्रमें ही कहा गया है कि यह मन्त्र ब्रह्मविष्णुशिवशक्तिस्वरूप है। **सुकृतिनः किमपि मोक्षमात्मप्रबोधम्**--सुकर्म करनेवाले पुरुष

### कुण्डलिनीके उत्थापनका प्रकार

**हूङ्कारेणैव देवीं यम-नियम-समभ्यास-शीलः सुशीलो**
**ज्ञात्वा श्रीनाथवक्त्रात् क्रममिति च महामोक्षवर्त्मप्रकाशम् ।**

अर्थात् कर्मयोगी जन इसे अनिर्वचनीय मोक्षरूप आत्मसाक्षात्कारका स्थान मानते हैं। 'सुकृतिनः'का अर्थ है अच्छे कर्म करनेवाले। अच्छे कर्मका अर्थ है निष्काम कर्म। निष्काम कर्म करनेपर ही मोक्षकी प्राप्ति हो सकती है। सकाम कर्मसे तो तत्तल्लोकों-को प्राप्त कर सकते हैं, जहाँसे कि पुण्य क्षीण होने पर पुनः वापस आना पड़ता है। किन्तु जब मोक्षकी प्राप्ति हो जाती है तो आवागमनचक्र समाप्त हो जाता है। जन्म-मरणरूपी बन्धनसे छुटकारा ही मोक्ष है। मोक्ष कर्मयोगी ही प्राप्त कर सकता है। सर्वकर्मफलार्पण ईश्वरमें करना ही कर्मयोग है। इस कर्मयोगसे कर्मयोगी आत्म-साक्षात्कार होना स्वीकार करते हैं। आत्मसाक्षात्कार होना ही मोक्ष है। इसी नित्यानन्दपदको कर्मयोगी आत्मसाक्षात्कारस्थान मानते हैं। अब सम्प्रदायानुसार कुछ विचार करते हैं--(१) यहाँपर गहराईसे विचार करनेपर यह निष्कर्ष निकलता है कि 'शिवपद' शब्दसे 'शैव' जन इस नित्यानन्द नामक पदको शिवपद कहते हैं। इनके अनुसार 'अमल' शब्दसे कार्मिक-आणव-मायिक मलसे रहित अर्थ लेना होगा। शैवागममें मलके नामसे आणव-मायिक-कार्मिक जाने जाते हैं। (२) 'योगि-गम्यम्' शब्दसे योग सम्प्रदायका ग्रहण होता है। योगदर्शनके अनुसार योगी योगके द्वारा कैवल्यकी प्राप्ति करता है। 'शुद्धबोधस्वरूपम्' शब्दसे इस नित्यानन्द पदको कैवल्य स्वरूप माना गया है। (३) भौतिक वस्तुमें सुख खोजनेवाले सांसारिक जनोंके लिए यह नित्यानन्द पद 'सकलसुखमयम्' शब्दसे समस्त सुखका धाम बताया गया है। (४) वेदान्तियोंके द्वारा स्पष्ट रूपसे यह नित्यानन्द पद 'ब्रह्माभिधानम्' शब्दसे ब्रह्मपदके रूपसे जाना गया है। (५) 'वैष्णवम्' शब्दसे इस नित्यानन्द पदको विष्णुपद कहा गया है। वैष्णव सम्प्रदायका यह मत है। (६) 'हंसाख्यम्' शब्दसे 'हंसः' मन्त्रके उपासकोंने इस नित्यानन्द पदको हंसपद माना है। 'हंसः' पदकी व्याख्यासे यह कहा गया है कि ब्रह्म-विष्णु-शिवशक्ति स्वरूप है 'हंसः' मन्त्र। और भी हंसको प्रकृति-पुरुषात्मक कहनेसे यह सांख्यमत सिद्ध होता है। 'प्रपञ्च-सार'में कहा गया है कि—'पुं-प्रकृत्यात्मको हंसस्तदात्मकमिदं जगत्' हंसः पुरुष-प्रकृतिरूप है और यह जगत् भी हंस रूप है। (७) 'सुकृतिनः' शब्दसे कर्ममार्गियों-का निर्देश किया गया है। और भी सुकृतका अर्थ धर्म या पुण्य होनेसे मीमांसा-मत भी यहाँपर सिद्ध होता है। इस प्रकार यहाँपर विभिन्न मतोंका एकत्र समावेश किया गया है ॥ ४९ ॥

यम-नियम आदिका समुचित अभ्यास करनेवाला, सुशील, शुद्धबुद्धि स्वभाव-वाला वह योगी महामोक्षमार्गका प्रकाश एवं क्रमका श्रीगुरुजीके मुखसे ज्ञान करके

**ब्रह्मद्वारस्य मध्ये विरचयति स तां शुद्ध-बुद्धि-स्वभावो**
**भित्त्वा तल्लिङ्गरूपं पवनदहनयोराक्रमेणैव गुप्तम् ॥ ५० ॥**

वायु एवं अग्निके आक्रमणसे ही हूङ्कारके द्वारा उस गुप्त लिङ्गरूपका भेदन करके उस कुण्डलिनी देवीको ब्रह्मद्वारके मध्यमें स्थापन करता है ।

**विमर्श**— प्रस्तुत श्लोकमें कुण्डलिनीको जागृत करनेके लिए विधि बतायी गयी है । **यमनियमसमभ्यासशील**.——कुण्डलिनी जागरणके लिए अधिकारी कौन है इस पर विचार करते हुए सर्वप्रथम कहते हैं कि वही व्यक्ति कुण्डलिनीको जागृत कर सकता है जिसने यम-नियम आदिका सम्यक् रूपसे अभ्यास किया हो । यहाँपर यम एवं नियम शब्दोंसे केवल इन दोनोंका ग्रहण नहीं होता; अपितु आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान तथा समाधिका भी ग्रहण होता है । अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह——ये पाँच यम हैं । शौच, सन्तोष, तप, स्वाध्याय, ईश्वर-प्रणिधान—ये पाँच नियम हैं । पद्ममासन, वीरासन आदि अनेक आसन हैं । इन आसनोंमें जो कुण्डलिनी जागरणके लिए विशेष उपयोगी है उसका अभ्यास अधिक करना चाहिए । प्राणायामके चार प्रकार हैं । पूरक, रेचक, कुम्भक–विशेषतः ये तीन प्राणायाम स्पष्ट रूपसे जाने जाते हैं, किन्तु चौथा प्रकारका एक प्राणायाम भी है जो पातञ्जल योगदर्शनमें स्पष्ट तथा विवेचित है । चित्तका किसी स्थान विशेष-पर एकाग्र करना धारणा कही जाती है । उस स्थानपर चित्तका स्थिर हो जाना ध्यान कहलाता है जिस स्थानपर उसे स्थिर किया गया हो । वह ध्यान जब ध्येयके स्वरूप मात्रका प्रकाशक होते हुए अपने स्वरूपसे शून्य-सा हो जाता है, तब वह समाधि कहलाता है । यमादिके विशेष ज्ञानके लिए पातञ्जल योगदर्शनका अवलोकन करें । उपर्युक्त यमादिका सम्यक् रूपसे अभ्यास करना चाहिए । इस जन्ममें यदि जन्मसे ही व्यक्ति यमादिसे युक्त है तो समझें कि उसने जन्मान्तरमें यमादिका अभ्यास किया है । अतः वह कुण्डलिनीयोगका अधिकारी है । **सुशीलः**——उपर्युक्त यमादिका अभ्यास करनेवाला योगी सुशील हो ही जाता है । **शुद्धबुद्धिस्वभावः**——शुद्धबुद्धि-स्वभाववाला होना अधिकारी पुरुषके लिए आवश्यक है । 'बुद्धि' शब्द अन्तःकरण-का उपलक्षण है, अतः इस प्रकारसे कह सकते हैं कि विशुद्ध अन्तःकरणात्मक स्वभाव-वाला योगी अधिकारी है । 'स्वभाव' अर्थात् अपने आत्मामें भाव जिसका है, किस प्रकारसे ? शुद्धबुद्ध्या अर्थात् शुद्ध अन्तःकरणके द्वारा । और भी शुद्धबुद्धिका अर्थ ब्रह्म किया जाता है तो ब्रह्ममें जिसका स्वभाव अर्थात् आत्मभाव है—ऐसा भी माना जा सकता है । निष्कर्ष रूपसे हम यही कह सकते हैं कि जिस विशुद्ध अन्तःकरणवाले योगीका ब्राह्मात्मैक्य भावमें अवस्थान होता है वही शुद्धबुद्धि स्वभाववाला योगी कुण्डलिनी जागरणके लिए अधिकारी है । **महामोक्षवर्त्मप्रकाशम्**——कुण्डलिनी ब्रह्म

नाड़ीके मार्गसे होकर ब्रह्म पर्यन्त पहुँचती है। जब ब्रह्ममें पहुँच जाती तब योगीको मोक्ष प्राप्त होता है, जिससे उसका पुनर्जन्म नहीं होता है। अतः इसे महामोक्ष कहा गया है। ब्रह्म नाड़ीके मध्यमें विद्यमान मार्ग ही महामोक्ष-मार्ग है। इसी मार्गका ज्ञान जब तक न हो तब तक कुण्डलिनीको ब्रह्मपर्यन्त नहीं पहुँचा सकते हैं। अतः महामोक्ष-मार्गका ज्ञान अत्यावश्यक है। **क्रममिति च**—केवल महामोक्ष-मार्गका ज्ञान प्राप्त कर लेनेसे ही कुण्डलिनी ब्रह्म तक नहीं पहुँच जाती। इसके लिए षट्चक्रका क्रम एवं जिस क्रमसे कुण्डलिनीका जागरण होगा उस क्रमका ज्ञान अत्यावश्यक है। जैसे—पहले प्राणायाम किया जाय या नहीं? जीवात्माको कब, कहाँ लाया जाय? इत्यादि। **श्रीनाथवक्त्रात्**—बिना गुरुके ज्ञान प्राप्त नहीं होते हैं। गुरु भी स्वयं अनुभवी होना चाहिए। केवल शास्त्रोंसे जानकारी प्राप्त कर अभ्यास करनेसे हानि होगी। अभ्यास किस प्रकारसे करना चाहिए, किस प्रकारका अभ्यास सुगम है उसका गुरु ही निर्णय कर सकता है। जिसने स्वयं कुण्डलिनीको जागृत किया है वही वास्तविक गुरु हो सकता है। जागरण करते समय नाना प्रकारके विघ्न आते हैं। उन्हें अनुभवी व्यक्ति ही दूर कर सकता है या करा सकता है। अतः गुरुकी अत्यन्त आवश्यकता है। जहाँ तक, योगके अभ्यासमें शास्त्रज्ञान मात्रसे साधक कभी भी सफल नहीं हो सकता है। अतः यहाँपर निर्देश दिया गया है कि अनुभवी गुरुसे ही जानकारी प्राप्त करके योगभ्यासमें प्रवेश करे। **पवन-दहनयोराक्रमेणैव गुप्तं तल्लिङ्गरूपं भित्त्वा**—मूलाधारके निरूपणके समयमें बताया जा चुका है कि मूलाधारमें स्वयम्भू लिङ्ग विराजमान है। वह स्वयम्भू लिङ्ग अत्यन्त गुप्त है। अर्थात् वह अत्यन्त सूक्ष्म है। उस स्वयम्भू लिङ्गके ऊपर साढे-तीन वलयाकारमें कुण्डलिनी लपेटी हुई है। उस स्वयम्भू लिङ्गके छिद्रको उसने अपने मुँहसे आच्छादित कर रक्खी है जिससे वह निरन्तर सहस्रारसे क्षरित अमृतका पान करती रहती है। उसी स्वयम्भू लिङ्गके छिद्रसे होकर उसके मूलसे ब्रह्म नाड़ी सहस्रार पर्यन्त गयी है। इसी ब्रह्म नाड़ीके मार्गमें कुण्डलिनीको प्रवेश करना है। कुण्डलिनी इस प्रकार चिपकी हुई है कि उसे रँचमात्र भी हटाना मुसकिल है। अतः जब अग्नि--तेजके द्वारा लिङ्गको गरम कर दिया जाता है तथा वायु द्वारा उसे आन्दोलित कर दिया जाता है तब कहीं वह उस स्वयम्भू लिङ्गके छिद्रमें प्रवेश कर पाती है। अतः बार-बार आग और वायु दोनोंके सम्मिलित आक्रमण किया जाता है। **हूङ्कारेणैव**—इसी प्रकार आक्रमण मात्रसे काम नहीं चलता है। उसे बार-बार झटका भी लगाना चाहिए। अतः 'हूं' 'हूं' करना—यह झटका लगाना है। 'हूं' यह कूर्चबीज कहलाता है। इसे कुण्डलिनी जागरण करनेका मन्त्र कहा गया है। इसका विशेष विवेचन हम भूमिकामें करेंगे। **ब्रह्मद्वारस्य मध्ये विरचयति**—उपर्युक्त प्रकारसे 'हूं' करते हुए पवन तथा

**कुण्डलिनी-योगका प्रकार**

**भित्त्वा लिङ्गत्रयं तत् परमरसशिवे सूक्ष्मधाम्नि प्रदीपे**
**सा देवी शुद्धसत्त्वा तडिदिव विलसत्तन्तुरूपस्वरूपा।**
**ब्रह्माख्यायाः शिरायाः सकलसरसिजं प्राप्य देदीप्यते तन्-**
**मोक्षाख्यानन्दरूपं घटयति सहसा सूक्ष्मतालक्षणेन॥ ५१॥**

---

दहन दोनोंके सम्मिलित आक्रमणसे उस कुण्डलिनीको स्वयम्भू लिङ्गके छिद्रमें प्रविष्ट कराया जाता है। तब उसका भेदन करके उसके मूलमें स्थित ब्रह्म नाड़ीके छिद्रमें उसे पुनः प्रविष्ट कराया जाता है। इस प्रकारसे मूलाधारका भेदन होकर द्वितीय चक्रका पुनः क्रमसे भेदन किया जाता है॥ ५०॥

शुद्ध स्वभाववाली, विजलीके समान प्रकाशरूपी तन्तुरूप स्वरूपवाली वह कुण्डलिनी तीनों लिङ्गोंका भेदन कर ब्रह्म नाड़ीके द्वारा समस्त कमलोंको प्राप्त कर, सूक्ष्म धाममें स्थित प्रदीपके समान परमानन्दस्वरूप शिवमें देदीप्यमान होती है तथा शीघ्र ही सूक्ष्मभावसे उस नित्यानन्दरूप मुक्तिको प्राप्त कराती है।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकमें कुण्डलिनी योगके प्रकारका वर्णन किया गया है। **शुद्धसत्त्वा**—कुण्डलिनी जब जागृत हो जाती है तब वह शुद्ध स्वभाववाली बन जाती है। शुद्धसत्त्व हुए बिना कुण्डलिनी जागृत नहीं हो सकती है। जब योगी यमादिके अभ्याससे सत्त्वयुक्त हो जाता है तभी यह कुण्डलिनी जागृत होती है। उसमें भी जब वह जागृत होती है तब पूर्णरूपसे शुद्धसत्त्व स्वभाववाली हो जाती है। वही शुद्धसत्त्व स्वभाववाली कुण्डलिनी ही मोक्षदायिका है। **तडिदिव विलसत्तन्तुरूप-स्वरूपा**—जब यह कुण्डलिनी जागृत हो जाती है तव यह विजलीके समान अत्यन्त तेजोमयी बन जाती है। वही तेजोमयी कुण्डलिनी तन्तुके समान रूपवाली बन जाती है अर्थात् यह तन्तुके समान प्रकाशरूपी रेखा-सी बन जाती है। **तत् लिङ्गत्रयं भित्त्वा**—पहले ही चक्रोंके निरूपणोंमें बताया गया है कि मूलाधार चक्रमें स्वयम्भू लिङ्ग, अनाहतमें बाण लिङ्ग तथा आज्ञा चक्रमें इतर लिङ्ग विद्यमान है। कुण्डलिनी जब जागृत होकर ऊर्ध्वमुखी बन जाती है तब क्रमसे उपर्युक्त तीनों लिङ्गोंका भेदन कर सहस्रारमें पहुँच जाती है। पहले भी हमने बताया है कि कुण्डलिनीकी वाणी चार तरहकी होती है अर्थाद् यह चार प्रकारके भावसे लिङ्गोंको मोहित कर युक्त हो जाती है। जैसे कि——मूलाधार चक्रमें कुण्डलिनी स्वयम्भू लिङ्गके समीपमें वैखरी भावसे उसे मोहितकर, इस प्रकार हृदयस्थ अनाहत चक्रमें मध्यमा भावसे बाण लिङ्गको तथा भ्रूमध्यस्थ आज्ञा चक्रमें इतर लिङ्गको पश्यन्ती भावसे मोहितकर सहस्रारस्थ परंबिन्दुके समीपमें पराभावको प्राप्त करती है। वैखरी, मध्यमा, पश्यन्ती तथा परा——ये चार शब्दको उपन्न करनेवाली शक्तियाँ कुण्डलिनीके अभेदरूपा हैं।

### समाधियोगका स्वरूप

**नीत्वा तां कुलकुण्डलीं लयवशाज् जीवेन सार्द्धं सुधी-**
**र्मोक्षे धामनि शुद्धपद्मसदने शैवे परे स्वामिनि।**
**ध्यायेदिष्टफलप्रदां भगवतीं चैतन्यरूपां परां**
**योगीन्द्रो गुरुपादपद्म-युगलालम्बी समाधौ यतः ॥ ५२ ॥**

---

**ब्रह्माख्यायाः शिरायाः सकलसरसिजं प्राप्य**—ब्रह्म नाड़ी मूलाधार चक्रसे सहस्रार पर्यन्त गयी है। इस ब्रह्म नाड़ीसे सभी छहों कमल गुंथे हुए हैं। अर्थात् ब्रह्म नाड़ी छहों कमलोंके मध्यमें होकर सहस्रार पर्यन्त गयी है। कुण्डलिनीका मार्ग ब्रह्म नाड़ीके मध्यमें है। अतः मूलाधारसे जब कुण्डलिनी सहस्रारमें पहुँचती है तो स्वाभाविक रूपसे इन छहों कमलोंको प्राप्त करती है। इन छहों कमलोंमें क्षणभर विश्राम करती है। **सूक्ष्मधाम्नि प्रदीपे परमरसशिवे**—कुण्डलिनी जागृत होकर अन्तिम स्थान परमानन्दरूप शिवके पास पहुँच जाती है। वह परमानन्दरूप शिवका स्थान अत्यन्त सूक्ष्म है। यह स्थान सहस्रारस्थित परंबिन्दुका तेज है। इसे ही ब्रह्मका स्थान भी कहते हैं। 'प्रदीपे' शब्द यह निर्देश करता है कि यह परमरस शिव प्रदीपाभ है अर्थात् अत्यन्त तेजस्वरूप है। इसी परमरसरूप शिवमें पहुँचकर कुण्डलिनी भी तेजोमयी बन जाती है। **सूक्ष्मतालक्षणेन सहसा तन्मोक्षाख्यानन्दरूपं घटयति**—जब कुण्डलिनी सूक्ष्मधाममें स्थित परमरस शिवमें पहुँच जाती है तब वह अत्यन्त सूक्ष्म भावको प्राप्त हो जाती है और उस नित्यानन्दरूप मुक्तिको प्राप्त कराती है। जब कुण्ड-लिनी परमशिवमें पहुँच जाती है और सूक्ष्मभावको प्राप्त कर लेती है, उसके साथमें गया हुआ जीवभाव भी उस परमशिवमें विलीन हो जाता है अर्थात् साधक शिवा-त्मैक्य रूपसे उस परंबिन्दुके चिन्तनसे मुक्तिको प्राप्त कर लेता है। कोई शक्त्यात्मक चिन्तनसे तो कोई परमपुरुषात्मक चिन्तनसे तो कोई शिवशक्ति सामरस्य चिन्तनसे मुक्तिको कुण्डलिनीके द्वारा प्राप्त कर लेते हैं। चाहे जोभि हो, ब्रह्मत्मैक्य बोध होना ही योगका परम लक्ष्य है॥ ५१ ॥

श्रीगुरुके पादपद्म युगलका आश्रित, समाधि क्रियामें तत्पर, योगियोंमें श्रेष्ठ सुधीजन उस इष्ट फलको देनेवाली, भगवती, चैतन्य स्वरूपा, परा कुण्डलिनीको जीवके साथ लयक्रमसे मोक्षके स्थान, सहस्रारके मध्यमें परंबिन्दुरूप, सबके अधिकारी शिवपदके निकटमें लेकर उसका चिन्तन करे।

**विमर्श**—प्रस्तुत श्लोकमें समाधि योगका निरूपण किया जा रहा है। **गुरु-पादपद्मयुगलालम्बी**—योगी सर्वदा गुरुका आश्रय ले। गुरुद्वारा निर्दिष्ट विधिसे कुण्ड-लिनीको सहस्रारस्थित शिवपदमें पहुँचाना होगा। बिना गुरुके बताये यह कार्य सिद्ध नहीं हो सकता है। प्रारम्भसे लेकर अन्तिम तक सदा गुरुका आश्रित बने रहे। अतः

बार-बार 'गुरु' शब्दका श्लोकोंमें कथन किया गया है। **समाधौ यतः**—यहाँपर 'समाधि' शब्दका अर्थ है—मोक्षप्राप्तिके लिए चित्तको बाह्य वस्तुसे हटाकर एकमात्र मोक्षके धाममें स्थित शिवमें उसे विलीन कर दे, अर्थात् ब्रह्मात्मैक्य स्वरूपको प्राप्त करे। इस प्रकारसे कुण्डलिनीको शिवमें स्थापित करना तथा एकाकारका चिन्तन करना समाधिका अभ्यास करना है। **योगीन्द्रः**—उपर्युक्त प्रकारसे जो कुण्डलिनी-योग करता है वही योगियोंमें सर्वश्रेष्ठ होता है। **सुधीः**—सुधीका अर्थ होता है विद्वान्। जब साधक गुरुके बताये गये मार्गसे कुण्डलिनीको जागृत कर उसे सहस्रारके मोक्ष-स्थानमें पहुँचा देता है तो उसका उत्थापनक्रम पूर्ण हो जाता है। एवं शिवके साथ अभेद चिन्तन करते हुए पुनः उसी क्रमसे कुण्डलिनीको ले आता है। अतः इस प्रकार-से वह साधक सिद्ध होकर कुण्डलिनी योगका सर्वश्रेष्ठ विद्वान् हो जाता है। **इष्ट-फलप्रदाम्**—कुण्डलिनी जब जागृत हो जाती है तो इष्ट फलोंका प्रदान करती है। जब मूलाधारसे लेकर सहस्रार पर्यन्त आ जाती है तो साधकको स्वतः उन षट्चक्रोंके फल प्राप्त हो जाते हैं। इस शब्दसे यह बोध होता है कि मानसिक चिन्तन्तसे अर्थात् अभीष्टकी कामना करनेसे तत्काल कामना पूर्ण हो जाती है। अर्थात् साधक जो चाहे सो कर सकता है। **भगवतीम्**—भौतिक जगत्में अर्थात् व्यवहार जगत्में साधकको सम्पूर्ण सांसारिक साधन या पदार्थ प्राप्त हो जाते हैं। भगका निर्देश इस प्रकार किया गया है—समग्र ऐश्वर्य, धर्म, यश, श्री, ज्ञान, वैराग्य—ये छः भग कहलाते हैं। इन छहोंसे जो युक्त है वह भगवती कहलाती है। कुण्डलिनी इन छहोंसे युक्त है तो साधकके चाहने पर यह इन छहों भगोंको प्रदान कर सकती है। **चैतन्यरूपाम्**—कुण्डलिनी चैतन्यरूपा है। साधक जब मोक्षके लिए कुण्डलिनीको जागृत करता है तब उसका चैतन्य रूपसे ध्यान करता है; क्योंकि ब्रह्म अर्थात् परमरसशिव भी चैतन्य-स्वरूप है। चैतन्यस्वरूप परमरसशिवमें कुण्डलिनीको स्थापित करनेके लिए कुण्ड-लिनीका चैतन्यरूपसे ध्यान किया जाता है। इस प्रकारसे मोक्षार्थीके लिए कुण्डलिनी चैतन्यरूपा है। **परा**—कुण्डलिनी जब परमरसशिव अर्थात् परंबिन्दुमें पहुँच जाती है तब परा शक्ति भावको प्राप्त हो जाती है। अर्थात् वह परंबिन्दुस्वरूपा बन जाती है। इस प्रकारसे यह अन्तिम अवस्था है कुण्डलिनीकी। इसी रूपमें अर्थात् परंबिन्दु-स्वरूपाके रूपसे कुण्डलिनीका ध्यान साधक करे। निष्कर्ष रूपसे हम यह कह सकते हैं कि वह कुण्डलिनी इष्टफलको देनेवाली है अर्थात् भोग चाहने पर भगवती बनकर तथा मोक्ष चाहने पर चैतन्यरूपा बनकर परा अवस्था अर्थात् तुरीयावस्थाका प्रदान करती है। अतः अभीष्ट फलके लिए तत्तद्रूपसे उस कुण्डलिनीका चिन्तन करना चाहिए। **तां कुलकुण्डलिनीं जीवेन सार्द्धम्**—अनाहत पद्मके विवेचनमें कहा गया है कि दीपकलिकाकार हंस रूप जीवात्मा अनाहत पद्मकी कर्णिकामें स्थित है। इसी

जीवात्माको गुरुके द्वारा बतायी गयी विधिसे 'हसः' मन्त्रसे अथवा प्रणवसे मूलाधारमें ले जाया जाता है। उस जीवके साथ कुण्डलिनीको जाग्रत करके षट्चक्रोंका भेदन करते हैं। इस जीवके साथ कुण्डलिनी एक-एक चक्रका क्रमशः भेदन करती हुई सहस्रारमें पहुँच जाती है, वहींपर परबिन्दुमें परंबिन्दुस्वरूपा बनकर जीवभावको चैतन्यस्वरूप परंबिन्दुमें लीन करा देती है। **लयवशात्**—कुण्डलिनी लयक्रमसे ही जीवके साथ सहस्रारमें पहुँचती है। लय क्रम क्या है ? कहते हैं—जब कुण्डलिनी जाग्रत होती है तो चक्रमें स्थित देवता, शक्ति आदिका लय बीजमें हो जाता है। वही बीज अपनी तन्मात्राके साथ कुण्डलिनीके देहमें सूक्ष्म रूपसे रहता है। जब कुण्डलिनी दूसरे पद्ममें जाती है तो पहले पद्मके बीज तथा दूसरे पद्मके देवता आदिका दूसरे पद्मके बीजमें लय हो जाता है। इस प्रकार कुण्डलिनीमें दूसरे पद्मका बीज तत्त्वके साथ सूक्ष्मरूपमें रहता है। इसी प्रकार क्रमसे षट्चक्रका लय हो जाता है। इसी क्रमको लयक्रम कहते हैं। इसका विशेष विवेचन हम भूमिकामें करेंगे। वहीं पर कृपया देखनेका कष्ट करें। **मोक्षे धामनि**—जरा, मरण, दुःख आदि भवबन्धनोंसे छुटकारा पाना ही मोक्ष है। जब तक जीवभाव उस परंबिन्दुस्वरूप ब्रह्ममें लीन नहीं हो जाता है अर्थात् जब तक ब्रह्मात्मैक्यबोध नहीं होता है, तब तक मुक्ति किसी भी प्रकार प्राप्त हो नहीं सकती है। परंबिन्दुका धाम—स्थान ही मोक्षका धाम है। जीवके साथ कुण्डलिनीको यहीं पहुँचाना है। कुण्डलिनीके पहुँचनेपर अभेद चिन्तनसे मुक्ति मिल जाती है अर्थात् जीवको मोक्षप्राप्ति यहीं पर होती है अतः यह मोक्षका धाम है। **शुद्धपद्मसदने**—शुद्धपद्म कहते हैं सहस्रारको। अन्य छ कमल दुःख-मय हैं। अतः उन्हें शुद्ध नहीं कह सकते हैं। और भी वहाँपर पञ्चभूतादिका कार्य विशेष तौर पर होता रहता है; क्योंकि उनके बीजादिका वर्णन उन-उन कमलोंपर देखनेको मिलता है। किन्तु सहस्रार उपर्युक्त विषयोंसे भिन्न है। यहाँ जरा-मरण-दुःखादिकी स्थिति नहीं है। इसी सहस्रारमें सदन अर्थात् स्थान है परंबिन्दुका। इसीके पास कुण्डलिनीको पहुँचना है। **परे**—सबसे परे होनेके कारण इसे पर कहते हैं। इसीको परंबिन्दु भी कहते हैं। **शैवे**—इसी परंबिन्दुको शैव शिवपद कहते हैं तो अन्य परब्रह्म कहते हैं। साधकोंने इस स्थानको अपने-अपने इष्टका स्थान माना है। यही परमरस शिवपद है। **स्वामिनि**—वह परमपद सर्वाधिकारी पद है। इस पद-पर पहुँचने पर साधक स्वामी बन जाता है अर्थात् सर्वशक्तिमान् बन जाता है। वही परंबिन्दुरूप शिवपद सर्वोच्च है। सहस्रारमें इसीका ही प्राधान्य है। यहींसे अन्य कमलोंका पोषण होता है अर्थात् यहींसे अमृतका क्षरण होकर अन्य कमल तथा उनमें स्थित देवता आदिका पोषण होता है, अतः यही सर्वोच्च, सर्वशक्तिमान्, स्वामी है। इसी स्थानपर कुण्डलिनी जब पहुँच जाती, तो यहींपर सूक्ष्मतारूप धारण करके अमृतका पान कर मोक्ष प्रदान करती है ॥ ५२ ॥

**कुण्डलिनीके मूलाधारमें प्रत्यावर्त्तन करनेका प्रकार**

**लाक्षाभं परमामृतं परशिवात् पीत्वा पुनः कुण्डली**
**नित्यानन्दमहोदयात् कुलपथान्मूले विशेत् सुन्दरी।**
**तद्दिव्यामृतधारया स्थिरमतिः सन्तर्पयेद् दैवतं**
**योगी योगपरम्पराविदितया ब्रह्माण्ड-भाण्डस्थितम् ॥ ५३ ॥**

---

पुनः वह सुन्दरी कुण्डलिनी परम शिवसे लाक्षा वर्णके समान परमामृतका पान कर नित्यानन्दके महोदयसे ब्रह्म नाड़ीके मार्गसे मूलाधारमें प्रवेश कर सुस्थिर हो जाती है। योगी योग-परम्परासे जानी गयी उस दिव्य अमृतकी धारासे स्थिरमति हो कर कुण्डलिनी रूपी पात्रमें स्थित सकल इष्ट दैवतोंका सन्तर्पण करे।

**विमर्श**––प्रस्तुत श्लोकमें कुण्डलिनीको मूलाधारमें वापस लानेकी विधि बतायी गयी है। **परशिवात् परमामृतं पीत्वा**–कुण्डलिनी जब परशिवमें पहुँच जाती है तब वह सूक्ष्मतारूप धारण कर एकाकार हो जाती है और यही एकाकार हो जाना ही परमामृतका पान करना है। एकाकारका चिन्तन करना ही पान करना है। जब यह अमृतका पान कर लेती है तब पुनः वापस आ जाती है। जिस प्रकार यह मूलाधारसे लयक्रमसे गयी थी उसी प्रकार पुनः सृष्टिक्रमसे ब्रह्म नाड़ीके मार्गसे मूलाधारमें आकर सुस्थिर हो जाती है। **लाक्षाभम्**––परमामृतको लाक्षाके वर्णके समान माना गया है; क्योंकि रजका सम्बन्ध रहता है। **नित्यानन्दमहोदयात्**––परमशिव नित्यानन्द-स्वरूप है। जब कुण्डलिनी उसमें तदाकार बन जाती है तो वह भी नित्यानन्दस्वरूपा बन जाती है। **योगपरम्पराविदितया**—वह दिव्य अमृतकी धारा योगपरम्परासे ही जानी जाती है। सामान्य रूपसे इसे जान नहीं सकते। **स्थिरमतिः**—योगी स्थिर बुद्धिवाला बन कर ही दैवतका सन्तर्पण कर सकता है। एकाग्र चिन्तनसे ही सब कुछ सम्भव हो सकता है; क्योंकि एक बारमें ही षट्चक्रके सभी देवताओंका तर्पण करना है। **ब्रह्माण्डभाण्डस्थितम् दैवतम्**–ब्रह्माण्डका भाण्ड अर्थात् आधारपात्र कुण्डलिनी है; क्योंकि यही सकल उत्पन्न वस्तुओंका कारण है। और भी षट्चक्रके सभी देवता आदिका लय इसी कुण्डलिनीमें हुआ है। इसी कुण्डलिनीमें सभी देवताएँ स्थित होने-से कुण्डलिनी जब अमृतके पानसे परमानन्दरूपा बन जाती तब देवताओंका भी तर्पण हो जानेसे सब परमानन्दरूप हो जाते हैं। इस प्रकारसे सभी देवताओंका तर्पण हो जाता है। **सन्तर्पयेद्**—यहाँपर वस्तुत सन्तर्पणका अर्थ यह है कि सभी देवताओंका भी स्वात्मस्वरूपसे चिन्तन करे। **तद्दिव्यामृतधारया**—दिव्य अमृतकी धारासे तर्पण करना चाहिए। वस्तुतः अमृत कहते हैं मोक्षको। अमृतकी धारा अर्थात् अविरत ब्रह्मात्मक स्थितिका चिन्तन करना ही अमृतधाराका प्रवाह होना है और यही

